प्रश्न यह होता है कि प्राचीन कालमें भी तो आवाजाहीके साधन बहुत घटिया थे, तब युद्धकला मध्य कालकी युद्धकलासे भी निचले दर्जेकी थी, तब प्राचीन इतिहासमें सामन्तशाही क्यों न थी? इसका उत्तर यह है कि उस समय जनतामें सामूहिक जीवन उत्कट था; स्थानीय शासन सब जनताकी संस्थाओंके हाथोंमें था। उस समयके साम्राज्य या चातुरन्त राज्य संघटित और सजीव ग्रामों, श्रेणियों, पौरों, जानपदों और गणोंकी परिषदोंके थंभों पर खड़े होते थे। मौर्य और सातवाहन साम्राज्योंकी बुनियादें वही थीं; गुप्त साम्राज्यमें भी वे मौजूद थीं, पर शायद उनके साथ साथ कुछ सामन्तपद्धतिका भी बीज पड़ गया हो। पहले (हिन्दू) मध्यकालीन राज्योंके भूमि-दान-सम्बन्धी और अन्य जो हजारों लेख पाये गये हैं, तथा पिछले (मुस्लिम) मध्य कालकी जो इतिहास-सामग्री उपस्थित है, उसकी खोजसे इस सामन्तशाहीके क्रमविकासका पूरा इतिहास मिल सकना चाहिए।

## जमीनकी मिलकियत

ये जागीरदार जमीनके मालिक नहीं थे; इनकी जागीरका अर्थ यह था कि ये राज्यकी तरफसे अपने इलाकेका कर वसूलते और प्रबन्ध करते थे। उस करको यदि वे खुद खर्च करते थे तो वह इनके शासन-प्रबन्ध-सम्बन्धी और सेना-सम्बन्धी कार्यका वेतन था। अंग्रेजोंने इनकी शासन और सेना-सम्बन्धी जिम्मेदारी सब छीन ली, पर अनेक जगह करकी वसूलीके लिए इन्हें जमींदार बना रहने दिया। जमीनकी आमदनीमेंसे जो अंश अंग्रेज सरकार इनके पास छोड़ने लगी वह वसूलीका कमीशन था। कार्नवालिसके बन्दोबस्तका यही अर्थ था। यह बात तथा बादमें ये लोग जमीनके मालिक कैसे बन गये सो भी लॉर्ड हेस्टिंग्सके सन् १८१९के इस लेखसे प्रकट है—

"बंगालमें जमीन-मिलकियतकी विद्यमान अवस्था उतनी गवर्नमेंटके अर्थनीतिक विधानोंसे पैदा हुई नहीं जान पड़ती जितनी कानूनी फैसलोंके चरितार्थ किये जानेसे हुई है। ठेका खरीदने वालोंने जो सब शक्तियाँ हथिया ली हैं, उससे किसानोंके पास किसी अधिकारकी परछाँही भी नहीं बची; और एक समृद्ध और खुशहाल जनता सर्वथा दरिद्र और भिखारी बन गई है।"[२]

---

२. बसु, वहीं, पृ० ८०५ पर उद्धृत।

ध्यान देनेकी बात है कि आज जिन्हें जमीनका मालिक कहा जाता है, हेस्टिंग्स उन्हें ठेका खरीदने वाले – अर्थात् गवर्न्मेण्टकी खातिर कर वसूलनेका ठेका लेने वाले और उसके बदलेमें कमीशन पाने वाले – कहता है। कार्नवालिसके समय वास्तवमें यही दशा थी। लॉर्ड रिपनने भी अपने शासन कालमें करीब करीब वही बात लिखी है –

"मुगल सरकारके अधीन भूमिकरको ठेकेदार या राजा लोग वसूलते थे, जो कई बार शासकों द्वारा सीधे नियुक्त किये होते थे और जिन्हें कई बार पहलेके और अधिकार भी होते थे। ब्रिटिश सरकारने इस मध्यस्थ वर्गको स्थायी बन्दोबस्तका जमींदार बना दिया और मुगलोंके भूमिकरको जमींदारी जागीरोंका लगान बना दिया। जमींदारोंको चाहे जमीनका असल मालिक कहा गया, पर वे रैयतोंके मुकाबलेमें पूरे मालिक न थे... ।"[१]

लॉर्ड हेस्टिंग्सके उक्त उद्धरणमें यह बात सबसे अधिक ध्यान देने लायक है कि किसानोंके हाथसे जमीनकी मिलकियत छिन कर जो जागीरदारोंके हाथमें चली गई, सो ब्रिटिश शासनके किसी अर्थनीतिक विधानसे नहीं हुआ, प्रत्युत अंग्रेजी कचहरियोंके फैसलोंके लागू होनेसे धीरे धीरे होता गया। इस बातको समझना आवश्यक है।

इंग्लैण्डमें अठारहवीं शताब्दीमें व्यावसायिक क्रान्ति शुरू होनेसे पहले एक "कृषि-क्रान्ति" हो चुकी थी, जिसमें जागीरदारोंने कृषकोंके सब अधिकार जब्त कर अपनी जमीनोंकी हदबन्दी कर ली थी और उस जमीनके पूरे मालिक बन बैठे थे। इस प्रकार उन्नीसवीं सदीके अंग्रेजी कानूनकी दृष्टिमें जो राज्यको जमीनका कर देता था वही जमीनका पूरा पूरा मालिक था और असल खेती करने वाले उसके निरे मुजेरे थे। भारतवर्षमें कार्नवालिसने जमीनके असल मालिक किसानोंसे कर वसूलने का ठेका जिन लोगोंको दिया, अंग्रेज जजोंने उन्हें अपने देशके नमूने पर जमीनका मालिक समझा, और उन जजोंके फैसलोंसे वे सचमुच मालिक बनते गये! एक तरफ करोड़ों जनताकी ठोस सम्पत्ति और उनकी जीविका और स्वतन्त्र हैसियतके प्रत्यक्ष आधार थे, दूसरी तरफ मुट्ठी भर विदेशी शासकोंका एक दृष्टि-विभ्रम था। दोनोंका सम्पर्क होने पर उस विभ्रमकी जीत हुई, क्यों कि हिन्दुस्तानी प्रजा

१. बसु, इंडिया अण्डर दि क्राउन, पृ० २२५।

अपने जीवनके ठोस अधिकारोंके विषयमें भी मूक थी, और अंग्रेजोंके वहम भी गरज कर बोलते थे। समाजशास्त्रकी दृष्टिसे यह एक अत्यन्त मनोरञ्जक और शिक्षाप्रद नमूना है। अमेरिकन समाजशास्त्री सोरोकिनने सांस्कृतिक समास बनने (cultural integration) के चार तरीके बताये हैं। उनमें से दूसरा यह है कि विभिन्न सांस्कृतिक तत्त्व परस्पर-सान्निध्य होने पर किसी बाहरी शक्ति द्वारा मिलकर एक नई चीज बना डालते हैं (indirect association through a common external factor)[४]। यह उस प्रकारके समासका एक अच्छा नमूना है। उन्नीसवीं शतीमें भारतीय संस्कृति-तत्त्वकी अत्यन्त क्षीणता और अंग्रेजी संस्कृति-तत्त्वकी उत्कट सजीवता भी इससे प्रकट है।

परन्तु भारतीय किसानोंमें चेतनाके कुछ कण बाकी थे, और जब उन्होंने छटपटाना शुरू किया तो अंग्रेज मालिकोंने देखा कि उन्होंने बिना चाहे बिना समझे उन पर कितना बड़ा जुल्म ढा दिया है। कैनिंग, लारेंस, रिपन आदिके टिनैंसी-कानून उस भूलको सुधारनेकी कोशिशें थीं। किसानोंसे मिलकियत छिन गई थी, अब उन्हें "दखीलकारी" (occupancy) हक दे कर सन्तुष्ट करनेकी कोशिश की गई। ब्रिटिश वहमकी पहली चोटोंने भारतीय कृषिकी पेंदी छेद डाली थी; गदरके बादके सब टिनैंसी-कानून उन छेदोंमें टांके लगानेकी कोशिशें हैं। लेकिन एक टांका लग नहीं पाता कि दूसरा उखड़ जाता है। जमींदारीका वह समास जो भारतीय भू-स्वामित्व-पद्धतिमें ब्रिटिश कल्पनाका प्रभाव होनेसे बना है, अस्वाभाविक है। भारतीय कृषकमें ज्यों ज्यों गर्मी आयगी वह उस कल्पनाको ठोकरें लगा कर दूर गिरा देगा—दोनों तभी तक जुड़े रह सकते थे जब तक भारतीय कृषक ठंडा था। आज भारतके अनेक प्रान्त इस प्रक्रियामेंसे गुजर रहे हैं, और इसे न समझनेके कारण उनके शासक परेशान हैं।

इस विवेचनासे हमें अपने पिछले सांस्कृतिक इतिहासके लिए यह महत्त्वकी बात मिली कि इंग्लैण्डमें सत्रहवीं शती तक जागीरदारोंके आर्थिक अधिकारोंका जितना विकास हो गया था, भारतमें मध्य कालके अन्त तक भी उतना नहीं हुआ था। यहां किसान अन्त तक जमीनके मालिक बने रहे, और ब्रिटिश युगमें आ कर ही उनकी दुर्गति हुई।

---

४. 'सोशल ऐंड कल्चरल डिनैमिक्स, न्यूयार्क, १९३७, जि० १, पृ०

## कृषक-भूस्वामित्व

हमारे बारामहालमें तथा महाराष्ट्र और पंजाबके अनेक हिस्सोंमें जैसे किसानोंने अपने ऊपर किन्हीं जागीरदारोंको स्थापित नहीं होने दिया, वैसी ही बात युरोपमें भी स्विज़रलैण्डके इतिहासमें हुई है। जैसे स्विज़रलैण्डमें यह अवस्था वहांकी जनताके उत्कट स्वाधीनताप्रेमके कारण बनी रह सकी, वैसा ही भारतके इन प्रान्तोंमें भी हुआ होगा। महाराष्ट्र और पंजाबमें मुस्लिम शासनकालमें वस्तुतः जागीरदार स्थापित थे; पर मराठों और सिक्खोंके उत्थानमें वे उखड़ गये। शिवाजीका निश्चित ध्येय पुराने जागीरदारोंको उखाड़ देना और नयोंको न स्थापित होने देना था। लेकिन बादके मराठा और सिक्ख शासकोंने अपने कुछ प्रदेशोंमें नये जागीरदार पैदा कर दिये। इसका अर्थ यह है कि अपने चारों तरफकी राजसंस्थासे मराठे और सिक्ख बहुत समय तक प्रभावित हुए विना न रह सके। मराठा और सिक्ख इतिहासका यह आर्थिक और संस्था-सम्बन्धी पहलू अभी तक उपेक्षित है।

परन्तु उन्नीसवीं शतीके शुरूमें इन प्रदेशोंके स्वतंत्र कृषकोंमें भी विशेष जान न थी। इसीसे अंग्रेजोंने उन्हें आसानीसे अपना खेत-मजदूर बना लिया। इन प्रान्तोंमें रैयतवारी बन्दोबस्त किया गया। रैयतवारी बन्दोबस्तमें जमींदार नहीं थे, पर किसान जमींदारोंकी रैयतोंसे भी बुरी दशामें थे। कारण कि यहां ईस्ट इंडिया कंपनी खुद जमींदार बन बैठी। जमीनके मालिकको आमदनीमेंसे जो मुनाफा या लगान अंग्रेजी कल्पनाके अनुसार मिलना चाहिए, उसे कम्पनी खुद लेने लगी, और इस प्रकार महाराष्ट्रके मिराशदार (कृषक भूस्वामी) कम्पनीके निरे खेत-मजदूर बन गये। और क्यों कि रैयतवारी बन्दोबस्तमें जमीनकी मालिक परदेशी कम्पनी थी, और उस मालिककी तरफसे एक एक कलक्टर डेढ़ डेढ़ लाख किसानोंके साथ बन्दोबस्त करता था, इसलिए इन प्रदेशोंकी जनताकी इज्जत तुच्छ कारिन्दोंके हाथों लुटने लगी और इस जनता का जीना केवल कम्पनीका मुनाफा पैदा करनेके लिए रह गया। सन् १९०१ में जब लॉर्ड कर्ज़नने दक्खिनके किसानोंके जमीन बेचनेके अधिकारको भी परिमित कर दिया तब उनकी गुलामी पर अन्तिम मुहर लग गई। देखना है कि इन अन्यायोंको हमारी जनताकी सरकारें कैसे दूर करती हैं।

ब्रिटिश शासनके शुरूमें रैयवतवारी प्रदेशोंमें भी किसानोंमें जान न होनेका एक और उदाहरण यह है कि आंध्रतटके "उत्तरी सरकारों"के जिन हिस्सोंमें जमींदार नहीं थे, वहां भी अंग्रेजोंने कर वसूलीके ठेके नीलाम कर नये जमींदार खड़े कर दिये।[५]

आठवीं शताब्दी ई० तक भारतीय किसानोंका अपनी जमीन पर स्वत्व कितना पूरा और पक्का बना हुआ था सो राजा चन्द्रापीड और कश्मीरके एक चमारकी कहानीसे प्रकट है[६]। आठवींसे अठारहवीं शताब्दी तक भारतीय किसानोंका मानव चैतन्य और सामूहिक चेष्टा कैसे मन्द होते गये, सो मध्य-कालीन इतिहासकी खोजके लिए एक प्रश्न है।

## शिल्पियोंकी अवस्था

शिल्पियोंके महाजनोंके पंजोंमें फंसे होनेकी बात बहुत ही गम्भीर है। कहां तो सातवाहन युगमें वह अवस्था कि जुलाहोंकी श्रेणिके पास राजा अपनी स्थायी निधिको धरोहर रखता है[७], और कहां यह हालत कि वही जुलाहे अब महाजनोंके ऋणग्रस्त हैं, और विदेशी महाजन भी हमारे देशमें आ कर उन्हें दबोच लें तो हमारे राज्योंको कोई चिन्ता नहीं होती! यह परिवर्त्तन कब और कैसे हुआ? उसकी लम्बी प्रक्रिया कई मंजिलें पार कर पूरी हुई होगी और वह समूची टटोली जानी चाहिए। युरोपमें भी इस समय प्रायः कारीगरोंकी यही दशा थी। उनकी श्रेणियां या गिल्ड आधुनिक कारखाने शुरू होनेसे पहले ही टूट चुकीं थीं, और श्रेणि-पद्धति तथा आधुनिक कारखाना-पद्धतिके बीच एक ऐसा परिवर्त्तन-काल बीता जब पूंजीपति शिल्पियोंको कच्चा माल मुहय्या कर देते और उनसे तैयार माल ले लेते थे। यह घरेलू कारखाना-पद्धति (domestic system) या "माल देने" ("putting out") की पद्धति थी। बड़ी मशीनोंका प्रयोग अभी शुरू नहीं हुआ था, तो भी शिल्पी सिर्फ भृति ले कर पूंजीपतिके नफेके लिए काम करने लगे थे। कच्चे मालको थोक रूपसे पूंजीपति मुहय्या करता और वही तैयार सामानको बेचता था।

---

५. रमेश दत्त—इकनामिक हिस्टरी आव इंडिया, अर्ली ब्रिटिश रूल ४, पृ० ११७।

६. इतिहास प्रवेश, पृ. २४०। ७ भारतीय इति० की रूपरेखा, पृ० ९४९-५०

किन्तु भारतमें भी शिल्पियोंकी श्रेणियां इसी प्रकार सत्रहवीं शतीसे कुछ ही पहले टूटी हों सो नहीं सोचा जा सकता। कारण कि इस अंशमें भारतीय और युरोपीय इतिहासमें एक स्पष्ट भेद है। युरोपमें श्रेणियों या गिल्डोंका अभ्युदय मध्य कालमें ही हुआ – मध्य कालकी गुलामीके अंधियारे जमानेमें शिल्पियोंकी श्रेणियोंमें ही मानव स्वतंत्रताके दीपक टिमटिमाते रहे; परन्तु भारतमें श्रेणियोंका अभ्युदय प्राचीन कालमें हुआ था – यहां छठी शती ई० पू०से छठी शती ई० तक स्वाधीन सुसंगठित शिल्पियोंकी श्रेणियां थीं जो स्वतंत्रताके वातावरणमें ही पनपीं और फूलीं-फलीं। प्राचीन भारतीय राज्य-संस्था ग्रामों और श्रेणियों पर निर्भर थी – वह ग्रामों और श्रेणियोंका संघ ही थी। जनताका धन्दोंके अनुसार संघटन उस राज्यसंस्थाकी बुनियाद थी। इस अंशमें उसकी तुलना रूसी सोवियत-संघटनसे की जा सकती है।

भारतमें शिल्पियोंकी ये श्रेणियां छठी शती ई० तक परिपक्व अवस्था तक पहुंच चुकी थीं, और सत्रहवीं शती तक उनके सदस्य पूरी तरह पूंजीपतियोंके गुलाम बन चुके थे। प्रकट है कि उनका ह्रास और पतन बहुत धीरे धीरे लम्बी अवधिमें हुआ। श्रेणियां धीरे धीरे पथरा कर जातें बन गईं, उनका काम अपने सदस्यों पर सामाजिक बन्धन लगाना और सामाजिक रिवाजोंको बनाये रखना मात्र रह गया, और जो उनकी असल आर्थिक शक्तियां थीं वे सब महाजनोंके हाथों गिरवी रक्खी गई। यही मध्य-कालीन ह्रासकी प्रक्रिया है जिसका बारीकीसे टटोला जाना आवश्यक है। किन्तु इस ह्रास का सबसे करुण पहलू यह है कि हमारे शिल्पी और हमारा समूचा राष्ट्र बाहरी दुनियांकी तई बिलकुल बेहोश रहे। यदि वह सहज चौकन्नापन उनमें होता जो प्रत्येक जीवित सत्तामें होता है तो युरोपकी नई प्रक्रियाओंको उन्होंने झट अपना लिया होता और अपने दो हजार बरसके अगुआपनको कभी हाथसे न जाने दिया होता।

पर इस बेहोशीकी दशामें भी हमारे शिल्प आसानीसे मरने वाले नहीं थे यदि इंग्लैण्डने अपनी राजनीतिक शक्ति उन्हें कुचलनेको न लगाई होती। यह मानी हुई बात है और इससे यह प्रकट है कि हमारी कारीगरी कितनी परिपक्व थी। हमारे कारीगरोंका वह हस्त-कौशल आज भी मिट नहीं गया है। इस दृष्टिसे यह खोज बड़े महत्त्वकी होगी कि उन्नीसवीं शतीमें अथवा

आज भी हमारे मरते शिल्पोंमेंसे प्रत्येककी प्रक्रिया और कार्यशैली क्या थी। उन प्रक्रियाओंका क्रमविकास हमारे समूचे पिछले इतिहासमें हुआ था; इसलिए उनके मालूम होनेसे हमारे सांस्कृतिक इतिहास पर प्रकाश पड़ेगा। मेरे आदरणीय मित्र राय कृष्णदासने बनारसके कुछ शिल्पों, उनके औजारों, उनकी प्रक्रियाओं और शैलियों और उनकी परिभाषाओंका अध्ययन इस दृष्टिसे किया है।

आज हमारे उन ग्राम्य शिल्पोंके पुनरुद्धारकी चेष्टा हमारे सबसे बड़े नेताकी ओरसे की जा रही है। इस पुनरुद्धारके लिए भी सबसे पहला काम होना चाहिए था उन शिल्पोंकी अवस्था और उनकी प्रक्रियाओंकी पूरी सिलसिलेवार जाँच (सर्वे)। आश्चर्य है कि अनेक प्रान्तोंकी राजकीय शक्ति हाथमें आने पर भी हमारे नेताओंको आज तक यह बात नहीं सूझी!

## ग्राम संस्थायें

ग्राम-संस्थायें अंग्रेजी शासनके शुरूमें समूचे भारतमें थीं; वे हिमालय और सह्याद्रिके समान पुरानी मानी जाती थीं, पर अंग्रेजी शासनने उनके हाथोंसे सब शक्ति खींच ली, जिससे वे निर्जीव हो कर सूख गईं, सूख कर गिर पड़ीं और गिर कर धूलमें मिल गईं। इस प्रसंग पर हमारे महान् पथ-दर्शी ऐतिहासिक स्व० रमेशचन्द्र दत्तने यों लिखा है—

"राष्ट्रीय संस्थायें राष्ट्रीय आवश्यकताओंकी अभिव्यक्ति और परिणाम होती हैं। भारतके लोगोंने ग्राम-समूहोंका विकास किया; वे पाळयगारों और जमींदारों, जागीरदारों और ताल्लुकेदारों, सरदारों और पंचायतोंके अधीन रहते थे;

८ भारतके कई इलाकोंसे अंग्रेजोने जो जागीरदारों आदिको समूल उखाड़ दिया, रमेश दत्त उनके लिए भी आहें भरते हैं। उनके समयमें उनकी यह बात ठीक थी, क्यों कि एक तो किसानोंकी कमाईका कुछ अंश जब दूसरोंके हाथमें जाना ही है तो विदेशी कम्पनीके बजाय वह स्वदेशी जमीदारोंको ही क्यों न मिले; दूसरे, रैयतवारीमें किसानोंकी बहुत ही दुर्गति थी; जमींदारी इलाकोंमें तब तक जमींदार पुरानी परम्पराके अनुसार किसानोंके बीच रहते, खेतीको उन्नत करनेके लिए पूंजी लगाते, समय पड़ने पर किसानोंको पूंजी आदिसे मदद करते तथा उनके सुख दुःखमें भाग लेते थे। पर बादमें वह परम्परा टूटती गई, जमींदार अपनी स्थायी आमदनीसे निश्चिन्त हो शहरोंमें आ बसे, जमीनोंकी सुध लेना उन्होंने छोड दिया। रमेश दत्तके समय तक यह बात पूरी न हो पाई थी; तब तक किसानोंमें भी यह जागृति न हुई थी कि वे अपनी पूरी कमाई पर अपना हक समझें। रमेश दत्त यह देखते थे कि विदेशी शासकोंके तुच्छ अमलोंसे पददलित रैयतवारी इलाकोंकी अपेक्षा जमींदारी इलाकोंमें किसान अपेक्षया कम दुखी हैं, इसीसे वे जमींदारीका पक्ष करते हैं। आज वे होते तो शायद दूसरे ढंगसे ही लिखते।

क्यों कि उन्हें उनकी जरूरत थी। उनका सामाजिक संघटन उनकी अपनी सामाजिक आवश्यकताओंके अनुसार खड़ा हुआ था; वे अपनेको अपने सहज नेताओंके अधीन या अपने ग्राम्य-संघोंके बीच अधिक सुरक्षित और अधिक प्रसन्न अनुभव करते थे। किन्हीं भी शासकोंके लिए ऐसी योजनाओंमें फेरफार करना सयाना काम नहीं है; विदेशी शासकोंके लिए तो जनताकी संघटित संस्थाओंकी उपेक्षा करना मूर्खताका काम है।"[९]

फिर, "यह शोककी बात है कि इन प्राचीन स्व-शासन-संस्थाओंका ब्रिटिश शासकोंके अत्यन्त केन्द्रीकृत प्रबन्धके अधीन ह्रास और लोप हो गया। यदि गांवोंके नेताओं पर कुछ भरोसा किया जाता; मालगुजारी, फौजदारी और पुलिसके प्रबन्धमें उन्हें कुछ शक्तियां दी जातीं; और (उनमें) बुराइयोंका पैदा होना रोकनेके लिए सावधानीसे पर सहानुभूतिके साथ उन पर देखरेख रक्खी जाती, तो यह हो सकता था कि ये समूह आज तक भी अच्छी सेवा कर रहे होते।"[१०]

रमेश दत्तके समय घाव ताजा था, इस लिए उनका यों आंसू बहाना ठीक था। आज हम आँसू थाम कर और वेदनाके लम्बे अनुभवके फलस्वरूप चित्तको शान्त करके विचार सकते हैं। यदि राष्ट्रीय संस्थायें राष्ट्रीय आवश्यकताओंसे अभिव्यक्त होती हैं तो उन्नीसवीं शतीमें इन संस्थाओंका मिट जाना भी क्या उस समयकी राष्ट्रीय आवश्यकताओंका परिणाम न था? क्या वे इसी कारण नहीं गिरीं कि वे जीर्ण थीं? अंग्रेज भारतीय राज्योंको इस कारण ढा सके कि वे थोथे थे, उन्हें जनताका जीवित सहयोग प्राप्त न था। लेकिन जनताकी इन संस्थाओंको वे क्यों ढा सकते यदि इनके अन्दर जीवन होता? भारतवर्षकी लाखों ग्राम-संस्थाओंसे लड़ाई करनेकी जिदमें क्या ब्रिटिश साम्राज्य धूलमें न मिल जाता यदि इनमें जान होती? और यदि वे इतनी थोथी, इतनी दीमककी खाई हुई थीं कि विदेशीके चार ठुड्डोंसे गिर पड़ीं, तो क्या एक ऐतिहासिककी सिफारिश और दयाप्रार्थनासे वे बच जातीं? रमेश दत्त उन पंचायतोंको मालगुजारी, फौजदारी और

---

९. इंडिया इन विक्टोरियन एज", पृ० ८९।

१०. वही, पृ० १९७।

पुलिस-प्रबन्धका कुछ अंश सौंपवाना चाहते थे। ग्राम-पंचायतोंके हाथमें ये शक्तियाँ हों तो स्वराज्यकी सच्ची नींव पड़ जाय। पर आज कांग्रेसी सरकारें अपने डेढ़ बरसके शासनमें भी अपने गांवोंको इतने अधिकार क्यों नहीं सौंप सकीं? उन्हें यह क्यों नहीं सूझा कि जब तक अंग्रेजी सरकारसे समझौता है उस अरसेमें अपना ग्राम-संघटन खड़ा कर लें और अगली लड़ाई आनेके पहले पहले उसे इतना मजबूत बना लें कि अगली लड़ाइयोंमें वही हमारी रीढ़का काम दे? और यदि हमारे नेताओंको यह नहीं सूझा तो गांवोंकी जनताने खुद ही संघटित हो कर इन अधिकारोंका दायित्व लेना क्यों नहीं शुरू किया? जिन्दा जातियां लड़ाईके बीच ही अपना संघटन खड़ा कर लेती हैं; हमें समझौतेसे दम लेनेका मौका मिला है तो भी हम उस अंशमें बहुत ही कम कर पाये हैं। इसका अर्थ यही है; कि पिछले चालीस सालके पुनरुत्थान तथा महात्मा गांधीके नेतृत्वमें किये हुए बीस बरसके प्रयत्नोंके बावजूद भी अभी तक हमारा सामूहिक चैतन्य बहुत मन्द है; उन्नीसवीं शताब्दीमें तो वह करीब करीब न के बराबर ही था। इसलिए उस समय इन संस्थाओंका टूट जाना सर्वथा स्वाभाविक था। हम स्वयं इनमें समयानुकूल परिवर्त्तन न कर पाते। अंग्रेजोंने इन्हें मिटा कर साफ कर दिया तो नई रचनाके लिए मैदान तैयार हो गया।

इस विवेचनासे यह पता चला कि ये संस्थायें अपने अन्तिम जीवन-कालमें ठीक किस अवस्था तक पहुँच चुकीं थीं। एक बात इनके सम्बन्धमें और समझनेकी है। ये ग्रामसंघ सजात समूह न थे, ये जनमूलक (tribal)—कबीलों पर निर्भर न थे। यह हो सकता है कि कुछ गांवोंमें एक ही वंशके लोग बसे रहे हों, और कहीं कहीं उनकी संयुक्त संपत्ति भी रही हो। यह इस लिए कि आरम्भमें—वैदिक कालमें—हमारे ग्राम वस्तुतः जनकी टुकड़ियां ही थे। लेकिन भारतमें जनमूलक या साजात्यमूलक समाज छठी शताब्दी ई० पू०में ही समाप्त हो चुका था—जनके साजात्य और जनपदकी भक्तिमें पाणिनि स्पष्ट भेद करते हैं। और उसके बादसे हमारी संस्थाओंकी बुनियाद साजात्य पर खड़ी न थी। इस विशाल देशके कुछ पिछड़े लोगोंमें सजात समूह फिर भी बने रहे, पर कौटिल्यके समान हमारे राजनेता उनके तथा चेतनापूर्वक बनाये हुए समूहोंके अन्तरको स्पष्ट सम-

झते थे[११]। समूचे प्राचीन कालमें हमारे ग्राम चेतन समूह थे – अर्थात् उनकी मिल कर काम करनेकी प्रेरणा इस कारण न थी कि वे अपनेको सगोत्र मानते थे, प्रत्युत इस कारण कि वे उस सामूहिकताका लाभ देखते-समझते थे। सजात या सगोत्र हुए बिना भी वे मिल कर काम कर सकते थे।

लेकिन अनेक ग्रामोंकी बस्तियां शुरूमें साजात्यमूलक थीं ही; उनमें एक वंशके लोग बसे हुए थे ही; और जब बादमें उनका सामूहिक चैतन्य मन्द हो गया तब फिर केवल साजात्यका भाव बाकी रह गया और फिरसे जाग उठा। जिस प्रकार श्रेणियोंसे जातें बन गईं, वैसे ही कई जगह ग्राम फिर सजात समूहसे दिखाई देने लगे। उनके लोग अपने अन्दर जिस एकता-का अनुभव करते वह साजात्यकी एकता मात्र रह गई। और इस ह्रास और पतनके कालमें अनेक विदेशी या सरहद्दी आक्रान्ता भी भारतमें आ कर बसे। इनमेंसे अनेक कबीलेबन्दीकी दशामें थे। जहां जहां इनकी बस्तियां बसीं वहां वहां कबीले या जन वाला साजात्यका भाव रहा और उसने पड़ो-सियों पर भी प्रभाव किया। किन्तु उन्नीसवीं शतीके भारतीय ग्रामोंमें यदि कहीं साजात्यका भाव था तो वह सामाजिक संघटनकी प्रारम्भिक ( primitive ) दशाका सूचक न था, प्रत्युत एक बारके पूरे अभ्युदयके बाद परिपक्व हो कर जीर्ण हुए समाजकी जीर्णताका सूचक था – वह सभ्यताके आरम्भका द्योतक न था प्रत्युत सभ्यताके पतनके बाद उमड़े हुए वहशीपनका द्योतक था।

अनेक अंग्रेज निरीक्षकोंने इस भेदको नहीं समझा, और सर हेन्री मेनकी विचारधारामें यही त्रुटि रही है। लेकिन हमारे पास इस बातका स्पष्ट प्रमाण है कि उन्नीसवीं शतीमें भी हमारे ग्रामोंकी सामूहिकताकी बुनियाद साजात्य नहीं थी। विंगेट और गोल्ड्समिडने, जिनसे बढ़ कर हमारी संस्थाओंको देखने-समझनेका मौका शायद ही किसी अंग्रेजको मिला हो, स्पष्ट लिखा है – "माल-गुजारी-अदायगीकी साझी जिम्मेदारी और ग्रामका साझा प्रबन्ध दक्खिनमें शायद सार्वत्रिक थे, पर हम संयुक्त मिलकियतके कोई चिह्न कहीं नहीं पाते।"[१२]

---

११. भारतीय इतिहासकी रूपरेखा, पृ० ६४१।

१२. रमेश दत्त – इंडिया इन वि० एज़', पृ० ५८ पर उद्धृत।

लेकिन कुछ अंग्रेजोंको इस सम्बन्धमें जो भ्रम हुआ और उन्होंने इस सामूहिकताको साजात्य समझ लिया, इससे भी यही परिणाम निकलता है कि यह सामूहिकता बहुत जीर्ण थी। और उसकी जीर्णताका परिपाक समूचे मध्य कालमें हुआ था।

इतनी बात स्पष्ट करनेके बाद यह प्रश्न आता है कि जागीरदार और ग्रामसंस्थायें दोनों साथ साथ कैसे थीं? दोनों-ही-का काम तो स्थानीय शासन था? एक म्यानमें ये दो तलवारें इकट्ठी कैसे रहतीं थीं? इसका उत्तर यही होना चाहिए कि ग्राम-संस्थाओंके साथ साथ सामन्तोंका रहना ही इस बातका सूचक है कि उन संस्थाओंका जीवन मन्द था। जिस अंशमें वे अपने दायित्वको छोड़ती गईं उसी अंश तक शासन-शक्ति सामन्तोंके हाथ जाती गई। उदाहरणके लिए हम कौटिलीयमें श्रेणियोंकी सेनाकी तथा ग्रामोंके ऊपर सड़कोंकी मरम्मतकी जिम्मेदारीकी बात सुनते हैं। सामन्त-शाहीके जमानेमें राजाओंकी सेनायें सामन्तोंकी टुकड़ियोंसे बनती थीं। प्रकट है कि जब ग्राम, श्रेणि आदि छोटे समूहोंने अपने दायित्वको निभाना छोड़ दिया तब राजाओंने सामन्तोंसे काम लेना शुरू किया। आज भी हमारे किसानोंमें जैसे जैसे सामूहिक जीवन जाग रहा है वैसे वैसे उन्हें जमींदारीकी संस्थासे लड़ना पड़ रहा है। महात्मा गान्धीका कहना है कि जमींदारोंका जमींदारीका हक एक तरहकी थाती है। एककी थाती तभी दूसरेको सौंपी जाती है जब पहला नाबालिग हो या नाबालिगकी तरह बर्त्तता हो। और जब वह बालिग हो जाय या अपने बालिगपनको अनुभव करने लगे, या जब थातीदार अमानतमें खयानत करने लगे तब थाती देर तक नहीं टिक सकती।

फलतः मध्य कालमें जागीरदारोंके पास जो भी शासनसम्बन्धी अधिकार थे, या उनके पास आज जो आर्थिक अधिकार हैं, वे सब वही अधिकार थे जो प्रजाने या प्रजाकी संस्थाओंने अपनी उपेक्षाके कारण उनके हाथोंमें जाने दिये थे। लेकिन किस किस प्रदेशमें, कब कब ग्रामसंस्थाओं और सामन्तोंके अधिकारोंकी ठीक हदबन्दी कैसे होती रही, यह मध्यकालीन इतिहासमें बड़ा खोजका विषय है।

ऊपरकी विवेचनामें अतीतका रास्ता टटोलते टटोलते कहीं कहीं मैं वर्त्तमान तक भी पहुँच गया हूं, और वर्त्तमानकी खिड़कीमेंसे भविष्यकी ओर झांकनेकी भी कोशिश की है। इस हिमाकतके लिए मेरी यही सफाई है कि यदि इतिहास हमारे भविष्य पर प्रकाश न डाल सके तो उसका लाभ ही क्या है।

# बर्बर और म्लेच्छ

*

लेखक—श्रीयुत वासुदेवशरण एम्. ए.

[ क्युरेटर, एन्टिकेरियन् म्युजियम, मथुरा ]

## §१. बर्बर

बर्बर शब्द भारतीय साहित्यमें अत्यन्त प्राचीन है। इसकी निरुक्तिका संस्कृत भाषामें ठीक पता नहीं चलता। जान पड़ता है यह शब्द किसी दूसरी भाषासे लिया गया है। आधुनिक हिन्दी भाषामें 'बड़बड़ाना' एक धातु है। इस समय इसका प्रयोग क्रोधपूर्ण अस्पष्ट भाषणके लिए होता है। व्याकरणकी दृष्टिसे यह 'बर्बर' शब्दकी नामधातु प्रतीत होती है, अर्थात् 'बर्बर' की तरह बोलनेका नाम 'बर्बराना' या 'बड़बड़ाना' हो सकता है। यदि यह व्युत्पत्ति ठीक है, जैसी कि सम्भावना प्रतीत होती है, तो यह धातु हमारे प्राचीन इतिहासके एक युग पर विशेष प्रकाश डालती है।

भारतीय साहित्यमें सबसे पहले ऋक्प्रातिशाख्यमें बर्बर शब्दका प्रयोग मिलता है। १४ वें पटलके २६ वें सूत्रमें कहा है—

**अतिस्पर्शो बर्बरता च रेफे।**

इस प्रकरणमें उच्चारणसम्बन्धी दोष गिनाये गये हैं। उनमें रेफका अतिस्पर्श या कड़ा उच्चारण बर्बरता दोष माना गया है। ज्ञात होता है कि बर्बरोंकी भाषा 'र'कार बहुल थी और उसमें भी 'र'कारका उच्चारण कड़ा ( अमुकुमार ) था। उसीकी अनुकृति जहां आर्य भाषाके उच्चारणमें पाई गई, तो उसको 'बर्बरता' दोष गिना गया। बर्बरता शब्दके हमारे भाषामें स्वीकार किये जानेसे पूर्व ही बर्बर जातिके साथ भारतवासियोंका परिचय हो चुका होगा।

पाणिनिकी अष्टाध्यायीमें भी बर्बर शब्द कई गणोंमें पढ़ा है, यथा 'कडारादि' (२।२।३८), 'काशादि' (४।२।८०), 'कृशाश्वादि' (४।२।८०), 'तक्षशिलादि' (४।३।९३), और 'धूमादि' (४।२।१२७)। इनमें तक्षशिलादि गणवाला पाठ असली जान पड़ता है। इस गणमें सभी शब्द देशवाची हैं। और 'सोऽस्याभिजनः' इस अर्थमें गणस्थित शब्दोंसे प्रत्ययका

विधान किया गया है। निवास और अभिजन इन दो अर्थोंमें पाणिनिने प्रत्यय किये हैं। इनका भेद टीकाकारोंने इस प्रकार स्पष्ट किया है—

**यत्र संप्रति उष्यते स निवासः।**
**यत्र पूर्वैरुषितं सोऽभिजनः।** (काशिका)

अर्थात् वर्तमान कालमें रहनेकी जगहकी संज्ञा निवास है; जहां पूर्वज रहते थे, वह देश अभिजन कहलाता है। बर्बर देश जिनका अभिजन हो वे लोग इस कालमें 'बार्बर' कहलाते थे। सम्भवतः भारतवर्षमें बर्बर लोग बर्बर देशसे आ कर बसे थे और उनके अभिजनके नाम पर उनको यहां 'बार्बर' कहा जाता होगा। महाभारत हमारी सभ्यताका विश्वकोष है। उसमें भी कई स्थानों पर बर्बर जातिका उल्लेख है*। इनमें सबसे महत्त्वपूर्ण उल्लेख सभापर्वके नकुलके पश्चिम दिग्विजय पर्वमें आया है—

**ततः सागरकुक्षिस्थान् म्लेच्छान् परमदारुणान्।**
**पह्लवान् बर्बरांश्चैव किरातान् यवनान् शकान्॥ ३२।१७**

इस वर्णनमें बर्बरोंको परमदारुण म्लेच्छ कहा गया है। द्रोणपर्व ११८।१५, २१ में भी बर्बर म्लेच्छ कहे गये हैं। एवं शान्तिपर्व ६५।१३ में बर्बरोंको दस्यु कहा है। म्लेच्छ शब्द भी हमारी भाषामें बाहरसे आया हुआ है। पश्चिमकी सामी जातियोंके लिए भारतीय शब्द म्लेच्छ था। बर्बर भी सामी (Semitic) वर्गमेंसे थे, अतएव भारतीय आचार्योंने उनकी गणना म्लेच्छोंमें ही की।

दूसरी बात जो महाभारतके ऊपर लिखे वर्णनसे ज्ञात होती है वह यह कि बर्बर जाति भारतवर्षमें समुद्रके किनारे बसी हुई थी। 'सागरकुक्षिस्थ' पद विशेष महत्त्वका है। प्राचीन सौवीर राष्ट्र और सिन्धु नदीके सागरसे संगमका प्रदेश 'सागरकुक्षिस्थ' पदसे समझा जा सकता है†। प्राचीन 'सिन्धु' देश तो

* सभापर्व ३२।१७; ५१।२२ (युधिष्ठिरको उपहार लाने वालोंमें)। वनपर्व ५१।२३ (युधिष्ठिरके राजसूय यज्ञमें भाग लेने वाले लोगोंमें); २५३।१८ (कर्णदिग्विजयमें)। द्रोणपर्व ११९।१५, २१, ४५। शान्तिपर्व ६५।१३। अनुशासनपर्व ३५।१७, १८।

† "नकुलके पश्चिम-दिग्विजयमें जिन **'सागरकुक्षिस्थ'** (समुद्रकी कोखमें रहने वाले) शकोंका उल्लेख है, वे सिन्धु नदीके मुहानेके समुद्र पर नहीं, प्रत्युत कास्पियन समुद्र पर रहने वाले शक थे, [दे० ओझा अभिनन्दन ग्रन्थ, विभाग ८, पृ० ९] 'सागर कुक्षिस्थ शक' ये शब्द दारय बहुके अभिलेखके **'सका तर दरया'** का स्पष्ट अनुवाद हैं। (—'सका तर दरया' कास्पियन पर ही रहते थे। —भारतीय इतिहासकी रूपरेखा, पृ० ४०६) इसके

सौवीरके उत्तरमें था जिसे अब सिन्धसागर दोआब कहते हैं [ देखिए–भारतभूमि० पृ० ३७ ]।

समुद्र किनारेके एक प्रदेशमें बर्बरोंका उपनिवेश रहा जान पड़ता है। यूनानी लेखकोंने भी इसी स्थान पर एक नामका उल्लेख किया है जो सभापर्व वाले वर्णनका समर्थन करता है। प्रसिद्ध भूवृत्त-लेखक तोलमि ( Ptolemy) ने लिखा है–

"And in the island formed by the river (Indus) are these towns: – Patala, Barberi."

[ मैक्रिंडलकृत अंग्रेज़ी अनुवाद, 'एन्श्यन्ट इन्डिया बाइ टॉलमी, पृ. १४६ ]

अर्थात् सिन्धुनद और सागर संगमके बीचके एक द्वीप पर बर्बेरी नगर था। 'पेरीप्लस' नामक ग्रन्थमें सिन्धुके विचले मुहाने पर स्थित 'बर्बरीकन' ( Barbarikon ) नगरका नाम आया है। हमारी सम्मतिमें यही बर्बर जातिका प्राचीन भारतीय उपनिवेश था*। बर्बर जातिने व्यापारके लिए भारतवर्षमें समुद्रके पास अपना एक उपनिवेश बनाया मालूम होता है। भारतीय

---

अलावा नकुलके रास्तेमें उनसे पहले जिन देशोंके नाम हैं उनके क्रमके अनुसार इन शकोंका देश कास्पियन पर ही आता है।

तीसरे, सभा पर्वके अन्तर्गत दिग्विजय पर्वका भूवर्णन दूसरी शताब्दी ई० पू०का है और उस समय तक भारतमें शक न आये थे। तोलमि दूसरी शताब्दी ई०का लेखक है और '**पेरिप्लस**' का लेखक लगभग ८० ई० का। उस समय तक शक लोग भारतमें आ चुके थे। शायद उनके साथ ही बर्बरोंका कोई दल भी आया हो। लेखककी मुख्य स्थापना यह है कि **बर्बर** और **म्लेच्छ**का अर्थ **हामी** और **सामी** है। मुझे यह ठीक जान पड़ती है।"—**जयचन्द्र विद्यालंकार**

*** संपादकीय—वराहमिहिरकी बृहत्संहिता [ अध्याय १४ श्लोक १८ ] में 'बर्बर–किरातखण्ड' का नैऋत्य दिशामें होना सूचित किया है। राजशेखरने काव्यमीमांसा [ अध्याय ७, पृ० ९४, गायकवाड ग्रंथमाला ]में उत्तरापथके जिन देशोंके नाम गिनाये हैं उनमें, –'तुषार–तुरुष्क–बर्बर'–इस प्रकार तुखारा और तुर्कके साथ बर्बर देशका भी नाम गिनाया है। विनयचन्द्र कविने अपने कविशिक्षा नामक ग्रन्थमें भारतवर्षके चक्रवर्ती सम्राट्के ८४ देश बतलाये हैं जिनमें 'बर्बर' का भी समावेश किया गया है 'नेपाल–टक्क–तुरुष्क–ताइकार–बर्बर–जर्जर' इत्यादि। इससे मालूम होता है कि यह 'बर्बर' उपनिवेश सिन्धुके मुहानेसे पर पश्चिमकी ओर कहीं ब्लुचीस्थानके प्रदेशान्तर्गत था। जैन ग्रन्थोंमें, कई जगह बर्बरकूलके नामसे भी इसका उल्लेख किया हुआ मिलता है जिससे यह सूचित होता है कि यह समुद्रतीरवर्ती प्रदेश था। जैन साहित्यमें–**

व्यापारियोंसे यहां उनका मेल होता होगा। यह भी सम्भव है कि कुछ बर्बर लोग प्राचीन सिन्धु और त क्ष शि ला तक व्यापारके सम्बन्धसे जाते हों। त क्ष-शि ला उस समय विद्याका विश्वव्यापी केन्द्र था। वहांसे बर्बरोंका परिचय उनकी भाषा और उच्चारणकी विशेषताके कारण सम्भवतः उत्तरापथके और लोगोंको भी प्राप्त हुआ। उच्चारणकी जिस विशेषताका उल्लेख ऋक्-प्राति-शाख्यमें आया है, उसके कारण कालान्तरके संस्कृत साहित्यमें बर्बर शब्द अपढ, मूढ, गंवारके अर्थमें प्रयुक्त होने लगा। सुहृद्भेदकी प्रसिद्ध कर्पूरपट रजकके गर्दभकी कथामें गधेने कुत्तेको सम्बोधन करते हुए बर्बर शब्दका प्रयोग किया है–

**गर्दभो ब्रूते – 'शृणु रे बर्बर!'।**

सम्भव है अन्य साहित्यकारोंने भी इसका प्रयोग इसी विकृत अर्थमें किया हो। विशेषतः बाणभट्टमें इसका प्रयोग मिल जाना सम्भव है।

वस्तुतः बर्बरोंका अपना देश उत्तरी अफ्रीकामें सहारा और भूमध्यसागरके बीच वाला वह प्रदेश था जो मिश्रसे लेकर अतलान्तिक समुद्रके किनारे तक

---

आगम और कथा ग्रन्थोंमें–यह नाम वारंवार मिलता है। बर्बरा या बर्बरिका जाति-की दासियोंका भी उल्लेख मिलता है, जो भारतीय नृपतियोंके अन्तःपुरोंमें रहती थीं। हे म च न्द्र सू रि ने दे शी ना म मा ला में एक 'बब्बरी' शब्द दिया है जो एक प्रकारकी केशरचनाका वाचक है। गुजरातमें आज भी यह शब्द इस अर्थमें सर्वत्र प्रचलित है। कोळी आदि जैसी कुछ कनिष्ठ जातियोंमें कई मनुष्योंका नाम भी 'बाबर' ऐसा रखा जाता है। इससे प्रतीत होता है कि बर्बर लोक बहुत प्राचीन कालसे भारतके पश्चिमीय समुद्रतीर पर अच्छी संख्यामें बसे हुए थे। काठियावाडके दक्षिणके एक विभागका नाम बा ब रि या वा ड है जिसका नामकरण भी इसी बर्बर जातिके संबन्धसे हुआ है। चालुक्य वंशीय चक्रवर्ती नृपति सिद्धराजका एक बिरुद 'बर्बरकजिष्णु' है जिसका कुछ इतिहास सिद्धराजके जीवनमें दिया गया है। सिद्धराजके प्रबन्धोंमें यद्यपि इसका वर्णन कुछ चमत्कारपूर्ण ढंगसे किया गया है और जिस बर्बरको उसने अपने वशमें किया था उसको एक अमानुषिक शक्ति धारण करने वाला राक्षस बतलाया गया है। लेकिन उस कथाका रहस्य यह बतलाता है कि वह बर्बर एक बलवान् शक्तिशाली और कुछ जादूगिरी जानने वाला विदेशी मनुष्य था जो अपनी टोलीका नायक था और शायद सिद्धराजके समयमें ब र्ब र कू ल से उत्तर गुजरातमें चला आया था और अम्बा और तारंगाके समीपके पहाडी प्रदेशमें छिप कर सिद्धपुरके समीपके सारस्वत मंडलमें उपद्रव मचाये करता था। सिद्धराजने उस पर आक्रमण कर उसको अपना अनुचर बनाया और फिर उसकी सहायतासे राजाने कई कार्य सिद्ध किये। –जि० वि०

फैला हुआ था। उत्तरी अफ्रीकाकी लिबियन जाति आज तक 'बर्बर' कहलाती है। इस शब्दकी ठीक ठीक व्युत्पत्ति अनिश्चित है। यूनानी लोग असभ्य लोगोंको इसी प्रकार बर्बर (Barbaroi) कहते थे जैसे हम लोग कालान्तरमें म्लेच्छ और बर्बर शब्दोंका प्रयोग करने लगे। मिश्रके प्राचीन लेखोंमें (१७०० ई० पू०–१३०० ई० पू०) 'बरबर' यह जातीय उपाधि पाई जाती है। बर्बर जाति पर इस समय अरबोंका अधिक प्रभाव पड़ा है, परन्तु वह सदासे एक पृथक् जाति रही है। बर्बर भाषा आज तक एक जीवित भाषा है जिसका क्षेत्र मिश्रसे अतलान्तिक तक एवं भूमध्यसागरसे सूडान तक विस्तृत है। यह भाषा अफ्रीका महाद्वीपकी भाषाओं [Hamitic]* में गिनी जाती है। यद्यपि बर्बर भाषा म्लेच्छ भाषासे कुछ कुछ समता रखती है पर है उससे भिन्न। उत्तरी अफ्रीकामें बर्बर भाषाके अनेक प्राचीन शिलालेख पाये जाते हैं।

## §२. म्लेच्छ

महाभारतकारने बर्बरोंको सामान्य रीत्या म्लेच्छ कहा है। वस्तुतः म्लेच्छ बर्बरोंसे पृथक् थे। वैदिक साहित्यमें बर्बर शब्दका कहीं प्रयोग नहीं हुआ। म्लेच्छ शब्दका प्रयोग केवल एक बार शतपथ ब्राह्मणमें आया है—

**तेऽसुरा आत्तवचसो हेऽलवो हेऽलव इति वदन्तः पराबभूवुः। तत्रैतामपि वाचमूदुः। उपजिज्ञास्या॰ स म्लेच्छस्तस्मान्न ब्राह्मणो म्लेच्छेदसुर्या हैषा वाक्। श० ३।२।१।२३–२४**

अर्थात् 'हेलवः हेलवः' कहते हुए असुर हार गये। यह असुरोंकी बोली थी। ब्राह्मण म्लेच्छोंकी तरह न बोले। काण्वशाखाके शतपथमें 'हैलो हैलः' यह पाठ है। महाभाष्यमें 'हेलयो हेलयः' यह पाठ है। वहां स्पष्ट कहा है कि यह अपशब्द म्लेच्छ है अर्थात् म्लेच्छ भाषाका है†। स्वर्गीय श्रीकाशीप्रसादजी जायसवालने म्लेच्छ शब्दके सम्बन्धमें लिखा था—

---

* अफ्रीकाकी हॅमेटिक वर्गकी भाषाओंको हमने 'बर्बर' भाषा कहा है, और सेमेटिक वर्गकी भाषाओं जैसे हिब्रू, अरबी आदिको संस्कृतमें 'म्लेच्छ' भाषाकी संज्ञा दी जा सकती हैं।

† तेऽसुरा हेलयो हेलय इति कुर्वन्तः पराबभूवुः। तस्माद्ब्राह्मणेन न म्लेच्छितवै नापभाषितवै। म्लेच्छो ह वा एष यदपशब्दः। म्लेच्छा मा भूमेत्यध्येयं व्याकरणम्।–महाभाष्य पस्पशाह्निक।

'म्लेच्छ is not a Sanskrit but a Semitic word: *melekh*, 'king'; the Pali form of the same word is *milakkha*, (Childers) and the Jaina Prakrit, *malikkhu* (also *milukkha*, *milekkha*, *milikkha*, *milakkha*, and Hindi *malichchha*). *Heleva* is *h* (Semitic article, or Semitic vocative, *he*)-*ellu* "holy" (Assyrian), "elowah", "God".' [JBORS, 1920, p 196.]

अर्थात् म्लेच्छ शब्द असुर (असीरिअन्) भाषाका है। ब्राह्मणमें जो हेलव शब्द है, उसमें भी एलु शब्द आसुरी भाषाका है जिसका अर्थ ईश्वर है।

इस प्रकार म्लेच्छ भाषाका परिचय शतपथब्राह्मणके समयसे ही भारत-वासियोंको था। महाभारतमें लिखा है कि विदुरने युधिष्ठिरसे म्लेच्छ भाषामें लाक्षागृहके आगसे जलनेकी बात कह दी थी–

**विदुरेण कृतो यत्र हितार्थं म्लेच्छभाषया। आदि २।१०३**

उस संभाषणका अर्थ कुन्तीकी समझमें कुछ न आया था [ आदि० १४७। ३०–३२ ] इसलिए युधिष्ठिरने उस म्लेच्छ भाषाका अर्थ संस्कृतमें समझाया। यह सम्भव माळूम होता है कि असुरोंके साथ परिचय होनेके कारण विशिष्ट व्यक्ति महाभारत कालमें असुरोंकी म्लेच्छ भाषाका ज्ञान भी रखते थे। प्राचीन असुर ( असीरिअन ), फिनीशिअन व हिब्रू भाषाओंके अध्ययनसे सम्भव है कि और भी उन भाषाओंके शब्द संस्कृतमें मिलें। जैसा जायसवालजीने लिखा है मलिक्खु या मिलक्ख शब्द हमारी प्राकृतोंमें उसी भाषासे आ गये थे। इस प्रकार प्राचीन भारतवासी अपने व्यापार अथवा साम्राज्य विस्तारके कारण म्लेच्छ और बर्बर ( सेमेटिक और हॅमिटिक ) इन दो बड़ी जातियोंके संपर्कमें आ चुके थे। उनका प्रभाव प्राचीन आर्यभाषाके कुछ शब्दों पर पडा हो, यह भी एक अनुसन्धानके योग्य विषय है। इस प्रकारके एक शब्दकी चर्चा हम अगले लेखमें करेंगे।

---

# मीर खुसरोके चित्र

*

लेखक — श्रीयुत राय कृष्णदासजी

बोस्टन ललितकला म्यूज़ियममें एक मोटे व्यक्तिकी लेटी हुई शवीह है (सं० २१. १६७४), जिस पर उसका नाम मीर खुसरो लिखा है (देखिए प्लेट १)। डाक्तर कुमार स्वामीने इस शवीहको जहांगीरके अभागे पुत्र शाहजादा खुसरो (१५८७–१६२२ ई०) की माना है (बोस्टन म्यूज़ियम् कैटलाग जिल्द ६, पृ० ३६, ३७)। किन्तु उन्होंने ऐसा करनेका कोई कारण नहीं दिया है। इसी व्यक्तिकी पलथी मार कर बैठी हुई एक शवीह इंडिया आफिस लाइब्ररीके सुप्रसिद्ध जानसन संग्रहके ६४ वें मुरक्केके चौंतीसवें चित्रमें है, जिसे इवान चुकिनने अपनी मुगल कालीन भारतीय चित्रकला नामक प्रामाणिक पुस्तकमें[1] प्रकाशित किया है (देखिए प्लेट २)।

मेरी रायमें यह किसी और ही मीर खुसरोका चित्र है। इसके कई कारण हैं —

(१) मुगल शाहजादोंकी पदवी मीर नहीं मिरज़ा होती थी।

(२) इस व्यक्तिका मुगलवंशसे ज़रा भी रूप-सादृश्य नहीं है, हालां कि उस कुलमें ऐसा सादृश्य बहुत अधिक था।

(३) इसकी आकृति सुन्दर नहीं है। शाहजादा के विषयमें सर टॉमस रोके पादरीका लेख मिलता है कि वह बड़ा सुन्दर जवान था[2]।

(४) इस व्यक्तिके तन पर आभूषणोंका सर्वथा अभाव है जो मुगल राजवंशकी मर्यादाके सर्वथा विरुद्ध है।

---

१. ला पेंतियर इंदिएन आ लेपोक दे ग्रां मोगोल, इवान चुकिन, पारी। (La Peintiore Indienne a L'Epoque Des Grands Moghols, Ivan Stchoukine, Paris) २. कुमार स्वामी, उक्त कैटलॉग, उक्त पृष्ठ।

(५) इसकी पगड़ी मुगल पगड़ीसे बिलकुल भिन्न है। ऐसी पगड़ी अकसर उन व्यक्तियोंके सिर पर मिलती है जो भारतके बाहरसे आ कर मुगल दरबारमें स्थान पाते थे। अर्थात् यह विदेशी पगड़ी है।

उक्त कारण काफी प्रबल हैं। इनके सिवा एक बात और है—ल्वूत्र (फ्रांस) के संग्रहमें मुहम्मद नादिर समर-कन्दीकी अंकित एक एकचश्म शबीह है जो इसी व्यक्तिकी जान पड़ती है (प्लेट ३)। इसका मुटापा, ठुड्डी दाढ़ी और विदेशी पगड़ी उक्त शबीहसे ज्यों की त्यों मिलती है। समर-कन्दी शाहजहाँ कालीन चित्रकार है और उसकी यह शबीह १६४०–५० की बनी होनी चाहिए। क्यों कि जैसा बूटादार ओर ओछे पल्लेका पटका इस व्यक्तिकी कमरमें बँधा है वैसा पिछले शाहजहां कालसे चलता है। ऐसी अवस्थामें इस मीर खुसरोका काल मिरजा खुसरोसे बीसों बरस इधर आ जाता है।

अब खोज इस बातकी होनी चाहिए कि यह मीर खुसरो कौन था। लोकमें एक खुसरोकी कहानी चलती है जो अकबर बादशाहका साला कहा जाता है और बीरबलको नीचा दिखानेके फेरमें स्वयं उपहासास्पद बना करता है। इन चित्रोंका व्यक्ति भी अपने मुटापे और शराहतके कारण उपहासकी मूर्ति है। कहीं ऐसा तो नहीं है कि इसीकी भूली भटकी स्मृति अकबर–बीरबलसे सम्बद्ध कर दी गई हो?

---

दिवंगत साक्षररत्न श्रीकेशवलाल ध्रुववाळुं

# चामुंडराज चौलुक्यनुं संवत् १०३३ नुं ताम्रपत्र

[संपादकीय लेख]

**તામ્રપત્રની પ્રાપ્તિ**

અહિ પ્રકટ કરવામાં આવતા તામ્રપત્રની પ્રથમ ફોટોકૉપી, સન્ ૧૯૩૩ના ઉનાળામાં, સ્વર્ગસ્થ સાક્ષરરત્ન દીવાન બહાદુર શ્રીકેશવલાલ હર્ષદરાય ધ્રુવતરફથી મને અમદાબાદમાં આપવામાં આવી હતી. અસ્સલ તામ્રપત્ર, એ અગાઉ તેમની પાસે આવેલું, ત્યારે તેમણે એના માલીક પાસેથી, જો તે આપે તો પોતે રાખી લેવાની ઇચ્છા પ્રદર્શિત કરી, પરંતુ માલીકે આપવાની અનિચ્છા બતાવતાં તેમણે એની એક ફોટોકૉપી કરાવી લીધી અને અસ્સલ તામ્રપત્ર એના માલીકને પાછું આપી દીધું. પછી તેમણે એ કૉપી ઉપરથી એ અનુશાસનની પોતાના હાથે નક્કલ કરી અને એમાં પોતાને કેટલાક અક્ષરો શંકિત અને સંદિગ્ધ લાગ્યા તેથી તેમણે એ ફોટોકૉપી અને જાતે ઉતારેલી નકલ મને જોઈ જવા આપી. તેમની આજ્ઞાનુસાર મેં એની શુદ્ધ પ્રતિલિપિ કરી આપી અને એના વિષયમાં મેં મારો અભિપ્રાય જણાવ્યો. તેમનો વિચાર જાતે જ એ તામ્રપત્રને, કોઈ માસિક કે ત્રૈમાસિક પત્રમાં પ્રકટ કરી દેવાનો થઈ રહ્યો હતો અને તેથી એમાં સૂચવેલાં સ્થળ વિગેરેની કેટલીક માહીતી પણ મેળવી લેવાનો તેમણે પ્રયત્ન કર્યો હતો; પણ મારી પ્રતિલિપિ જોઈ તેમણે, પોતાની હમેશની અસામાન્ય સુજનતાની નીતિ પ્રમાણે, મને જ એ અનુશાસનનું સંપાદન કરી પ્રકાશિત કરવાની અનુજ્ઞા આપી, અને એ સંબંધમાં પોતે સ્થળાદિ સબંધે જે કાંઈ માહીતી મેળવી હતી તે પણ સાથે આપી. મેં તેમની આજ્ઞાને શિરોધાર્ય કરી અને અવકાશ લઈ થોડા જ સમયમાં એ અનુશાસનને ક્યાંક પ્રકટ કરવા મોકલી આપવાનું સ્વીકાર્યું. એ અસ્સલ તામ્રપત્ર કોની પાસે છે એ વિષે મેં તેમને તે વખતે કાંઈક પૂછ્યું, પણ પોતે 'એ પછી જણાવીશ' એટલું કહીને મૌન રહ્યા. મને તો અસ્સલની ચોખ્ખી ફોટોકૉપી જ મળી ગઈ હતી તેથી એ મૂળ તામ્રપત્ર જોવાની તેવી કશી વિશેષ ઉત્કંઠા પણ હતી નહિ.

તે પછી તરત જ, ગ્રીષ્મકાળનો વિશ્રાન્તિસમય પૂર્ણ થઈ જવાથી હું મારા કાર્યસ્થાને (શાન્તિનિકેતન) ચાલ્યો ગયો અને એ અનુશાસનની પ્રતિલિપિ વિગેરે પણ સાથે લેતો ગયો. તે વખતે જ **सिंघी जैन ग्रंथ माला**નું કાર્ય શુરુ કરવામાં આવ્યું હતું અને **प्रबन्धचिन्तामणि** વિગેરે ૩-૪ ગ્રંથોના સંપાદનનું કાર્ય એક સાથે હાથમાં લીધું હતું; એટલે તત્કાળ હું એ અનુશાસન તરફ લક્ષ્ય આપી શક્યો નહિ. પછી ફરી રજાઓ દરમ્યાન મારે અમદાબાદ તરફ આવવાનું થયું અને તે વખતે એ ફોટોકૉપી વિગેરેનાં કાગળો, સરતચૂકથી કોઈ એક પુસ્તકમાં મૂકાઈ ગયાં જેથી બે-ત્રણ વર્ષ સુધી મને જડ્યાં જ નહિ. મુરબ્બી શ્રીકેશુભાઈ જ્યારે જ્યારે પ્રસંગ

આવતો ત્યારે ત્યારે એ સંબંધમાં પૂછ-પરછ કરતા અને હું તેમને મારી એ ગફલતની વાત જણાવી ક્ષમા માંગતો. શાન્તિનિકેતન અને અમદાવાદ એમ બે સ્થાનો વચ્ચે મારાં પુસ્તકો અને કાગળો આદિ વારંવાર ફેરવાતાં હતાં, તેથી એ બધાં એકેએક કરીને ફરી જોવા અને તેમાંથી તે ખોવાયેલા કાગળો શોધી કાઢવાં અશક્ય થઈ પડ્યાં. દરમ્યાન મેં શાન્તિનિકેતન છોડ્યું અને તે સાથે મારાં બધાં પુસ્તકો આદિ, એક જ ઠેકાણે, અમદાવાદમાં ભેગાં થયાં અને ધીમે ધીમે અવકાશાનુસાર એ પુસ્તકો અને કાગળો અનુક્રમે તપાસાવ્યાં. પણ તો પણ એ કાગળીયાં હાથ ન લાગ્યાં અને એથી સદૈવ નિરાશ થઈને આશા છોડી દેવી પડી. શ્રીકેશવલાલભાઈને એ અસ્સલ તામ્રપત્ર કોની પાસે છે તે વિષે મેં પૂછાવ્યું પણ તેના જવાબમાં તેમણે જણાવ્યું કે એ માણસ હવે મારા પાસે આવતો નથી અને તેનો કાંઈ પત્તો પણ મળતો નથી વિગેરે. હું આથી મનમાં બહુ ખિન્ન થયો અને મારા હાથમાં આવેલી એ તામ્રપત્રની નકલ આવી રીતે જ અદૃશ્ય થઈ ગઈ તેથી દિલ બહુ દિલગીર થયું. હાથમાં આવેલું કોઈ અમૂલ્ય રત્ન જાણે ખોવાઈ ગયું હોય તેમ મને તે વખતે લાગ્યું.

એવામાં, અચાનક, એક દિવસ, એક ભાઈ મારી ભાળ કાઢતા કાઢતા, ભારતી નિવાસવાળા મારા સ્થાને આવી ચઢ્યા. તેમણે કેટલીક પ્રાસંગિક વાતચીત કર્યા પછી, ધીમે રહી, એક રૂમાલમાં વીંટેલા બે તામ્રપત્રો કાઢ્યાં અને મને જોવા આપ્યા. એ જોતાંની સાથે જ મને પારાવાર આશ્ચર્ય થયું અને ક્ષણભર તો જાણે હું અસંપ્રજ્ઞાત સમાધિમાં લીન થઈ ગયો હોઉં તેમ ભાસ્યું. બીજી જ ક્ષણે ભાનમાં આવી મેં પૂર્ણપણે જાણી લીધું કે આ તો તે જ અસ્સલ અનુશાસન છે જેની કોપી કાળથી મારા હાથમાંથી અજબરીતે અદૃશ્ય થઈ ગઈ છે અને જેની શોધ કરી કરીને હું થાકી ગયો છું. સ્વપ્નમાં પણ જેને જોવાની આશા ન રહી હતી તે આ તામ્રપત્ર, આમ અકસ્માત્ આજે સ્વયં ઉપસ્થિત થયું છે. મને અંતરમાં અત્યંત આનંદ થઈ રહ્યો હતો. જેમ, અકસ્માત્ નિર્ધન થઈ ગએલા અને અનેક ઉપાયો કરવા છતા પણ કશું ય દ્રવ્ય પ્રાપ્ત નહિ કરી શકનારા કોઈ કૃપણશેખર ધનદાસ શેઠને અચાનક પોતાના ઘરમાંથી જ કોઈક અપૂર્વ નિધિ મળી આવે અને તેથી તેને જેટલો આનદ થાય તે કરતાં પણ, કદાચ વધારે આનંદ, મને તે વખતે, એ અસ્સલ તામ્રપત્ર જોવાથી થઈ આવ્યો

મેં એ ભાઈને, એ તામ્રપત્રમાંની હકીકતની મતલબ જણાવી અને કહ્યું કે એની નક્કલ મારી પાસે ઘણા વખતથી આવી ગએલી છે અને હું એને થોડા જ સમયમાં પ્રકટ કરવા ઇચ્છું છું. જો એમને હરકત ન હોય તો થોડા દિવસ હું એ તામ્રપત્રને પોતાની પાસે રાખવા ઇચ્છું છું. એ ભાઈએ બહુ જ શ્રદ્ધા અને સૌજન્યપૂર્વક મારી પાસે એ તામ્રપત્રો મૂકી જવાની અને એમનો યથેષ્ટ ઉપયોગ કરવાની પોતાની ઉદારતા બતાવી. એ ભાઈ તે શ્રીયુત માણેકલાલ ચકુલાલ દવે. ગુજરાતના ઇતિહાસના એ ખૂબ પ્રેમી અને ઉત્સાહી અભ્યાસી છે. ગાયકવાડ સરકારના કડી પ્રાંતના એક ગામડાની નાનકડી નીશાળમાં અબુદ્ધ ગ્રામબાળકોને પ્રાથમિક કેળવણી આપવાનું પુણ્યતમ કાર્ય એ કર્યા કરે છે; અને તે ઉપરાંત જે કાંઈ વખત મળે તેમાં, કાં તો ગૂર્જર ભૂમિના જૂના ખંડીએરો ખોળતા ફરે છે અને કાં તો જૂના ઇતિહાસનાં ઉદ્ધરણો અને

અવતરણો એકઠાં કર્યા કરે છે; અને તે બધુ જોઈ જોઈ, પોતાની શક્તિ અનુસાર માતૃભાષાના ચરણે, લેખાદિદ્વારા જે કાંઈ અલ્પ-સ્વલ્પ ભેટ ધરી શકાય તે ધરવા સતત પ્રયત્નવાન્ રહે છે. કૉલેજોમાં અને તેવા બીજા સરકારી શોધખોળના ખાતાઓમાં વર્ષે દહાડે હજારોના પગારો ખાનારા આપણા પ્રોફેસરો અને મહાસાક્ષરોને જે કરવાની યત્કિંચિત્ પણ આવશ્યકતા લાગતી નથી અને જેના માટે શનિવારનો અડધો દિવસ પણ ગુમાવવા ઇચ્છતા નથી, તેવા કામ માટે, એક બહુ જ સામાન્ય ગણાતા અને માંડ માંડ જેનાથી પોતાની ઉદરપૂર્તિ થાય તેટલુ પણ પૂરૂં વેતન પ્રાપ્ત નહિ કરનારા, આ મહેતાજી અનેક ઉજાગરાઓ કર્યા કરે છે. દિવસો સુધી ભૂખ્યા તરસ્યા ગામડાઓમાં રખડ્યાં કરે છે, અને મહિનામાં અમુક દિવસ ઉપવાસ કરીને પણ જે અમુક પૈસા બચાવી શકાતા હોય અને તેનાથી અમુક ચોપડીઓ કે ચોપાનીઆઓ ખરીદી શકાતા હોય તો તે ખરીદવા, કાયાને કસ્યાં કરે છે. ભાઈ દવે જેવાનું એ તપ તે જ ભગવદ્ગીતામાં ભગવાને કહેલુ સાચુ वाङ्मयतप છે.

ભાઈ દવેએ એ તામ્રપત્ર ક્યાંથી અને કેવીરીતે મેળવ્યું એ વિષે પૂછતાં તેમણે એનો કેટલોક ઇતિહાસ કહી બતાવ્યો અને એ મેળવવા માટે પોતે કેટલો શ્રમ ઉઠાવ્યો છે તે જણાવ્યું. મને તો એ તામ્રપત્ર, ખોવાઈ ગએલું રત્ન પાછુ હાથમાં આવ્યું હોય તેના જેવું, અત્યંત પ્રિયદર્શન લાગ્યું અને તેથી ભાઈ દવેને એના દર્શન કરાવવા માટે હાર્દિક ધન્યવાદ આપ્યો.

ભાઈ દવે ઉઠીને ગયા અને હું તરત જ એ તામ્રપત્રની નક્કલ કરવા બેઠો. નક્કલ કરી રહ્યા પછી રાત્રે પથારીમાં સૂતો સૂતો એ વિષે કાંઈક વિચારણા કરવા લાગ્યો. લગભગ રાત્રિના બારેક વાગ્યા હશે. ઇન્ડીઅન એન્ટીકવેરીના ૬ ઠા પુસ્તકમાં મૂળરાજ વિગેરેનાં કેટલાંક તામ્રપત્રો પ્રકટ થયાં છે તેમની સાથે આ અનુશાસનની સરખામણી કરવાની મનમાં ઉત્કંઠા થઈ આવી. હું પથારીમાંથી ઉઠ્યો અને કબાટ ઉઘાડી એ ૬ ઠું વૉલ્યુમ શોધી કાઢ્યું. પુસ્તક ઉઘાડીને જોઉં છું તો એમાં, જે પાનાઓમાં ચૌલુક્યોનાં તામ્રપત્રો મુદ્રિત થએલાં છે તેમની વચ્ચે એ ખોવાએલી ફોટો-કૉપી અને ઉતારેલી પ્રતિલિપિ વગેરે કાગળો મૂકેલાં નજરે પડ્યાં! ઉપરથી દેખાતી અતિ ક્ષુદ્ર જેવી આ વસ્તુ, મને તે વખતે મહાન્ ચમત્કાર જેવી લાગી!

અમદાબાદમાં ભરાએલા બારમા ગુજરાતી સાહિત્યસંમેલનના, ઇતિહાસ વિભાગના પ્રમુખ તરીકેના મારા ભાષણમાં, મેં આ તામ્રપત્ર વિષે ઉલ્લેખ કર્યો હતો અને પ્રમાદને લઇને એને પ્રકાશમાં ન મૂકી શકયો તે માટે શ્રીકેશવલાલભાઇની-જેઓ તે વખતે વિદ્યમાન હતા-પ્રકટ ક્ષમા માંગી હતી. તે વખતે જ એવો મનમાં નિર્ધાર કર્યો હતો કે હવે એ તામ્રપત્રને જલ્દી જ કયાંયે પ્રકટ કરી દેવું પરંતુ એ નિર્ધાર પણ તરત સફળ ન થયો. વિધિનો સંકેત આ 'ભારતીયવિદ્યા' દ્વારા જ એને પ્રકાશમાં મૂકવાનો હશે એમ લાગે છે.

આ તામ્રપત્ર પ્રથમ શ્રીકેશવલાલભાઇને પ્રાપ્ત થયું હતું અને તેમણે જ મને એને પ્રકાશિત કરવાની પ્રેરણા કરી અને એની નક્કલ આપી તેથી આને હું એ સ્વર્ગસ્થના સુગૃહીત નામ સાથે અંકિત કરૂં છું અને મારો પોતાનો કૃતજ્ઞભાવ પ્રકટ કરૂં છું.

ચામુડરાજના પિતા મૂળરાજનું સૌથી પહેલું તામ્રપત્ર જે સં૦ ૧૦૩૦નું જાણવામાં આવ્યું છે તેની પ્રાપ્તિ શ્રીકેશવલાલભાઇના બંધુ શ્રીહરિલાલ ધ્રુવને થઈ હતી, પણ તેઓ પોતે તેની મૂળ નકલ પ્રસિદ્ધિમાં મૂકી ન શકયા; તે જ રીતે મૂળરાજના પુત્ર ચામુંડરાજનું આ તામ્રપત્ર—જે ઉક્ત તામ્રપત્ર કરતાં માત્ર ત્રણ જ વર્ષ પછી લખવામાં આવ્યું છે—તેમના જ બંધુદ્વારા પ્રાપ્ત થાય છે, પરંતુ એ પણ પોતે એને પ્રસિદ્ધિમાં ન મૂકી શક્યા. ગુજરાતની એકતા અને મહત્તાના મહાલયનો પાયો ચણનારા ચૌલુકય પિતા–પુત્રના સૌથી જૂના શાસનલેખોનો પ્રથમ પરિચય કરાવવાનું માન, એ દિવંગત બંને ધ્રુવબંધુઓને મળે છે અને એમનાં શુભનામો એ લેખોનાં સ્મરણ સાથે સદા ય સંયોજાએલાં રહેશે. કાંઈક અંગત, પણ પ્રસ્તુત તામ્રપત્રની પ્રાપ્તિના પૂર્વ ઇતિહાસની દૃષ્ટિએ આવશ્યક એવી હકીકત જણાવી હવે મૂળ વસ્તુનો વિચાર કરીએ.

## તામ્રપત્રોની સ્થિતિ

આ અનુશાસન બે પત્રાં ઉપર લખેલું છે. દરેક પત્રની લબાઈ લગભગ ૮ ઇંચની અને પહોળાઈ ૩$\frac{3}{8}$ ઇંચ જેટલી છે. દરેક પત્ર ઉપર એકેક જ બાજુએ લખાણ કોતરેલું છે. પ્રથમ પત્રની બીજી બાજુ ઉપર અને બીજા પત્રની પ્રથમ બાજુ ઉપર. દરેક પત્રમાં ૧૦–૧૦ પંક્તિઓ કોતરેલી હોઈ આખો લેખ ૨૦ પક્તિનો છે. તામ્રપત્રોની સ્થિતિ હજી સુધી સારી છે અને લખાણ સ્પષ્ટતાપૂર્વક વાંચી શકાય છે. બન્ને પત્રાંને એક સાથે કડીઓમાં ભેરવી રાખવા માટે, દરેકમાં બબ્બે છિદ્રો પાડેલાં છે. પ્રથમ પત્રમાં એ છિદ્રો લખાણની છેલ્લી પંક્તિની વચ્ચે અને બીજા પત્રમાં પહેલી પંક્તિની વચ્ચે આવેલાં છે. બીજા પત્રમાનાં છિદ્રો લગભગ ગોળાકાર છે ત્યારે પ્રથમ પત્રમાંનું જમણી બાજુનું છિદ્ર કાંઈક લંબગોળ છે. પત્રાં ઘડનારની બેકાળજીથી જ આ છિદ્ર વિષમાકાર બન્યું છે. પત્રાં અત્યારે તો છૂટાં જ છે—કડીઓમાં ભેરવેલાં નથી. બન્ને પત્રાંની લખાણવાળી બાજુની ફરતી કિનારો, ટીપીને ઠીક ઠીક ઉપસેલી બનાવવામાં આવી છે, જેથી કાળક્રમે પતરાંની સપાટી ઘસાઈ લખાણ જલ્દી ન ભુંસાઈ જાય. કેટલાંક તામ્રપત્રો એવાં જોવા મળે છે જેમાં ફરતી કિનારો આવી રીતે ઉપસેલી બનાવેલી નથી હોતી અને તેથી પતરાની સપાટી ઘસાતાં તે ઉપરનું લખાણ પણ ઘસાઈ ગએલું હોય છે. આમાંનું પહેલું પતરૂં જરા વધારે બેકાળજીથી ઘડવામાં આવેલું છે જેના લીધે વચ્ચ વચ્ચે નાનાં નાનાં છિદ્રો રહી ગએલા જોવામાં આવે છે. બીજા પતરામાં આ જાતનું એકે છિદ્ર દેખાતું નથી.

## અનુશાસનની લિપિ

જેને પુરાવિદો ૧૦ મા શતકની ઉત્તરનાગરી લિપિ કહે છે તે લિપિમાં આ અનુશાસન લખવામાં આવ્યું છે. મૂળરાજના તામ્રપત્રોની લિપિ અને પ્રસ્તુત તામ્રપત્રની લિપિ એક જ પ્રકારની છે. લખનાર કે કોતરનાર બહુ ચોકસ નથી તેથી લિપિની દૃષ્ટિએ કેટલીક સામાન્ય ભૂલો થવા પામી છે.

## લેખની ભાષા

આખો લેખ સંસ્કૃતમાં છે અને રચના મુખ્યતઃ પદ્યબદ્ધ છે (મૂળરાજના ઉપલબ્ધ તામ્રપત્રો મુખ્યરીતે ગદ્યબદ્ધ છે.) વચ્ચેની ૩–૪ પંક્તિઓ જેમાં દાન કરવામાં આવેલા

ક્ષેત્રની સીમાઓ બતાવવામાં આવી છે, ગદ્યમાં છે. છેવટમાં સંવત્ સૂચક નિર્દેશ અને ચામુંડરાજના હસ્તાક્ષર સૂચવતું વાક્ય પણ ગદ્યમાં છે. પદ્યો બધાં મળીને ૧૦ છે. તેમાં, પ્રથમના ૩ શાર્દૂલવિક્રીડિત છંદનાં છે, ૪ થું પદ્ય આર્યા છંદનું છે, ૫ થી ૮ સુધીનાં ૪ અનુષ્ટુપ્ છંદનાં છે. તે પછીનું ૯ મું પદ્ય ફરી શાર્દૂલવિક્રીડિત છે, અને છેવટનું ૧૦ મું પદ્ય અનુષ્ટુપમય છે. પદ્યભાગમાં, દરેક પદ્યના બીજા અને ચોથા પાદના અંતે '।' આવો એક દંડાત્મક પૂર્ણવિરામ મૂકવામાં આવ્યો છે. ૩ જા પદ્યના અંતે–જે પછી ગદ્ય લખાણ શુરુ થાય છે–'॥' આવો બે દંડવાળો પૂર્ણવિરામ આપવામાં આવ્યો છે. દાન કરવામાં આવેલા ક્ષેત્રના પરિચય પછી પાછો બે દંડવાળો પૂર્ણવિરામ છે. ક્ષેત્રની આઘાટસીમા બતાવનારા કથનમાં વચ્ચે વચ્ચે એક દંડાત્મક અને છેવટે બે દંડવાળો વિરામ છે. પછીના પદ્યોમાં, બીજા પાદના અંતે એક દંડાત્મક અને ૪ થા પાદના અંતે દરેક ઠેકાણે દ્વિદંડાત્મક વિરામરેખા છે. એટલે લખનારે વિરામ રેખાઓ કરવામાં બરાબર કાળજી રાખી છે એ સ્પષ્ટ જોઈ શકાય છે.

### માતૃકાસંયોજના

અક્ષરજોડણીની દૃષ્ટિએ જોતાં–'ર' પછી આવનારાં વ્યંજનો લગભગ બધાં જ દ્વિત્વભાવવાળાં (બેવડાં) લખવામાં આવ્યાં છે. નાસિકાસ્થાનીય વ્યંજનને કેટલીક જગ્યાએ પરસવર્ણ કર્યું છે અને કેટલીક જગ્યાએ અનુસ્વારરૂપે મૂકયું છે. દા. ત. પ્રથમ જ પંક્તિમાંના स्वाङ्ग° અને °त्तमांग° આ બે શબ્દો તથા બીજી પંક્તિમાંના °संताने° અને °दशेन्द्र° આ બે શબ્દો લઈ શકાય. આવી રીતે બીજી પણ પંક્તિઓમાં આ પરસવર્ણની વૈકલ્પિક પદ્ધતિ સ્વીકારેલી નજરે પડે છે. 'श' 'स' અને 'ष' વિષે ઠીક કાળજી લેવામાં આવી છે. માત્ર પંક્તિ ૧૩ માં षष्टिर्व्वर्षसहस्राणि એ પાદમાં षष्ठिर्व्वर्ष આ પ્રમાણે કોતરેલું છે જે કોતરનારની સરતચૂકથી षની વચ્ચેની રેખા કોતરવી રહી ગઈ છે અને તેથી તે प्ठ–प વંચાય છે. કોઈ કોઈ ઠેકાણે त અને न માં પણ ભૂલ થએલી છે જે કદાચ કોતરનારના કીલક (ટાંકણા)ને લીધે થવા પામી હોય. દા. ત. પંક્તિ ૯માં છેવટે °स्थानानि°ના બદલે स्थातानि અને પં૦ ૧૨ માં અંતે नरामर°ના બદલે तरामर કોતરવામાં આવ્યું છે. પં૦ ૯માં दक्षिणના બદલે दकिण છે તે લખનારના ભાષારાહસ્યને આભારી છે. પં૦ ૧૧માં ग्राम° ને બદલે पाम° વંચાય છે તે પણ કોતરનારની ગફલતને લીધે થવા પામ્યું છે. પં૦ ૧૮ માં हस्तांकित° માં 'स्ता' ઉપર અનુસ્વાર કોતરવો રહી ગયો છે. પં૦ ૧૦ માં लांगणइज्य અને પં. ૧૧ માં लांगणइज्ज આમ એક જ નામનાં બે રૂપો આપેલાં મળે છે. એમાં પ્રથમરૂપ એ સંસ્કૃતમય છે અને બીજું દેશ્ય છે, એ સ્પષ્ટ સમજાય તેવું છે. પ૦ ૧૧ માં क्षेत्राणि પછી च અક્ષર લેખકના હાથે જ પ્રથમ લખવો રહી ગયો હતો તે પાછળથી णि અક્ષરની નીચે બારીક રેખામાં કોતરી કાઢવામાં આવ્યો છે અને તેની આગળ '।' આવો એક દંડ પણ પૂર્ણવિરામ બતાવવા માટે મૂકયો છે. એ અક્ષરે મને ઠીક ભ્રમમાં નાંખ્યો અને પોતાનું સ્વરૂપ સમજવામાં સારી પેઠે શ્રમ આપ્યો.

**તામ્રપટમાંની મુખ્ય હકીકત** સંવત્ ૧૦૩૩ ના માર્ગશિર માસની વદિ ૯ મીના દિવસે, વરુણશર્મ ગ્રામમાં આવેલા જૈન મંદિરમાં ધૂપ, દીપ, અને પુષ્પ ચઢાવવા માટેના નિયમિત ખર્ચ નિમિત્તે યુવરાજ ચામુંડરાજે એક ખેતર દાન તરીકે આપ્યું, તે માટે આ અનુશાસનલેખ કરી આપવામાં આવ્યો છે. ઉપર જેમ જણાવવામાં આવ્યું છે તેમ, આ અનુશાસનમાં કુલ ૧૦ પદ્યો છે; તેમાં પ્રથમનાં ૩ પદ્યોમાં ભૂમિદાતા ચામુંડરાજનો સ્વલ્પ પરિચય આપવામાં આવ્યો છે. પહેલા પદ્યમાં યુવરાજના પિતા મૂળરાજનો નિર્દેશ છે. એમાં કહેવામાં આવ્યું છે કે–'શૌલિકક' નામના રાજવંશમાં તિલક સમાન વ્યાલકાંચિ નામે પૂર્વે રાજા થઈ ગયો, જેના સંતાન એટલે કે વંશમાં ત્રિદશેન્દ્ર એટલે દેવોના ઇન્દ્ર જેવો મહિમાવાળો મૂલરાજ નૃપતિ છે. એ મૂળરાજના ચરણકમળ, પ્રસિદ્ધ એવા અનેક નૃપતિઓના ગળામાં રહેલી પુષ્પમાળાઓથી અર્ચિત થાય છે, જે નૃપતિઓને મૂળરાજે, પોતાના જ અંગથી ઉત્પન્ન થએલ પ્રતાપરૂપી સૈન્યવડે વશ કર્યા છે. બીજા પદ્યમાં ચામુડરાજનો પોતાનો ગુણપરિચય કરાવવામાં આવ્યો છે. એ યુવરાજ, આહમાનવશીય રાજા ભોજની પુત્રી માધવીનો પુત્ર છે. અનેક ગુણોના આકર જેવો છે. સુંદર શીલ (સ્વભાવ અને સદાચાર) દ્વારા એ ખૂબ પ્રસિદ્ધ છે અને ઔદ્ધત્યના સ્થાનસમા ગણાતા યુવરાજપદની પ્રાપ્તિ થયાં છતાં પણ એ ગર્વરહિત છે. ત્રીજા પદ્યમાં કહેવામાં આવ્યું છે, કે ભોગનો ત્યાગ કરી સધર્મનું સાધન કરવું એ જ માત્ર જેનું ફળ ગણાય એવી લક્ષ્મી પણ સ્થિર નથી એમ જાણી, એ યુવરાજે પોતાના આત્માના શ્રેયાર્થે, વરુણશર્મ ગામમાંના જૈન મંદિરને ધૂપ, દીપ અને પુષ્પના સાધન માટે, ઉત્તરદિશામાં આવેલું એક સામાન્ય જાતિનું ક્ષેત્ર દાન તરીકે અર્પણ કર્યું છે.

એ કથન પછી ગદ્ય લખાણ આવે છે, જેમાં એ ખેતરમાં કેટલી જમીનનો સમાવેશ થાય છે તે બતાવવામાં આવ્યું છે. તેની વિગત આ પ્રમાણે છે. નાગરાજના ખેતરમાં ગણાતી કદંબવાલી કેદારી, ચંદ્રરાજ લુહારના ખેતરમાંનો એક કેદાર, શાલિભદ્ર પટ્ટકિલના ખેતરમાંનો કેદાર, જોનણઘ ગામના રસ્તાની દક્ષિણ બાજુએ આવેલા ગોચરમાંનો એક કેદાર. આ રીતે ચ્યાર કેદાર સાથેનું એ દાતવ્ય ક્ષેત્ર છે. એ ક્ષેત્રની ચતુઃસીમા આ પ્રમાણે છે. પૂર્વમાં લાંગણઇજ્જ ગામે જવાનો માર્ગ છે. ઉત્તરમાં બોરડીના ઝાડનીચે આવેલી દુર્ગા (દેવીનું સ્થાન) છે, અને લાંગણઈજ્જ ગ્રામનાં ખેતરો છે. દક્ષિણમાં વરુણશર્મ ગામના પાદરદેવતાનું ખેતર છે.

આ ગદ્ય લખાણ પછી દાનનું ફળ બતાવનારી એક આર્યા આપવામાં આવી છે, તેમાં કહેવામાં આવ્યું છે કે–જે મનુષ્ય જિનમંદિર, જિનમૂર્ત્તિ, જિનપૂજા અને જિનમતનાં કાર્યો કરે છે તેને માટે મનુષ્યનાં, દેવનાં અને મોક્ષનાં સુખો હાથમાં રહેલાં જેવાં હોય છે.† એ પછી ૪ પદ્યો છે તે પુરાણગત સુપ્રસિદ્ધ શ્લોકો છે.

† આ શ્લોક જૈન ગ્રંથોમાં સુપ્રસિદ્ધ છે અને અનેક ગ્રંથોમાં ઉદ્ધૃત થએલો જોવામા આવે છે. મારા જોવામાં આવેલા ગ્રંથોમાંના, સૌથી જૂના જે ગ્રન્થમાં આનું અવતરણ જાણવામાં આવ્યું છે તે જિનેશ્વરસૂરિકૃત કથાકોષ છે. એ જિનેશ્વરસૂરિ ચામુંડરાજના પુત્ર દુર્લભરાજના સમકાલીન હતા.

એ શ્લોકો વધતી ઓછી સંખ્યામાં આ જાતનાં બધાં ય દાનપત્રોમાં આપવામાં આવેલા હોય છે. આ શ્લોકોમાં ભૂમિદાનના અપહારના પાતકનું વર્ણન કરેલું હોય છે. દા. ત. ૫ માં શ્લોકમાં કહેવામાં આવ્યું છે કે—જે મનુષ્ય ભૂમિનું દાન કરે છે તે ૬૦ હજાર વર્ષ સુધી સ્વર્ગના સુખો ભોગવે છે અને જે મનુષ્ય ભૂમિના દાનને ખૂંચવી લે છે, તે તેટલાં જ વર્ષ નરકમાં જઇને વસે છે. ૬ ઠા શ્લોકમાં–પુરાણકાર યુધિષ્ઠિરને ઉદ્દેશીને ઉપદેશ કરે છે કે–રાજાઓમાં શ્રેષ્ઠ એવા હે યુધિષ્ઠિર! પોતે આપેલી કે બીજાએ આપેલી ભૂમિ [ના દાન]નું યત્નપૂર્વક રક્ષણ કર. [નવું] દાન કરવા કરતાંયે કરેલા દાનનું અનુપાલન કરવામાં વધારે શ્રેય રહેલું છે. ૭ મા શ્લોકમાં–પોતે આપેલી કે અન્યે આપેલી જમીનને જે મનુષ્ય લઈ લે છે તે પોતાના પિતૃઓ સાથે કીડાનો અવતાર પામી વિષ્ઠામાં ગરક થાય છે. ૮ મા શ્લોકમાં કથન છે કે–જે જનો ભૂમિદાનનો અપહાર કરે છે તેઓ મરીને વિંધ્યાચલની પાણી વગરની અટવીના વેરાન કોટરોમાં કાળા સર્પનો અવતાર પામે છે.

પછીના ૯ મા પદ્યમાં દાનપત્ર આપ્યાની મિતિ વિગેરે આપી છે. તે આ પ્રમાણે છે–ગુપ્તસમયના દશસોને તેત્રીસમા વર્ષના માર્ગશિરમાસમાં, વદિ પક્ષની ૯ મી તિથિ અને શનિવારના દિવસે, પોતાના સ્વામિના સ્વહસ્તાક્ષરથી અંકિત એવું આ અનુશાસન બાલાર્ક નામના લેખકે લખીને તૈયાર કર્યું. જે કોઈ પુરુષ આ અનુશાસનનો લોપ કરશે તે આખા જગત્‌ના પાપને પ્રાપ્ત કરશે એ પછી 'સંવત્ ૧૦૩૩' આવો અંકમાં ફરી ઉલ્લેખ કર્યો છે, અને એ પછી પાછો એક શ્લોક આપેલો છે. એ શ્લોકમાં જણાવ્યું છે કે–આંબા, આમ્ર, દેપા, જજ્જ, સુંડન અને સિદ્ધુક આદિ શ્રાવકોને પંચની સાક્ષીએ આ અનુશાસન સંભળાવવામાં આવ્યું છે, અને તે પછી 'મંગલ' શબ્દ લખી છેવટે '**श्री चामुण्डराजस्य मम मतं**–આ મને શ્રી ચામુંડરાજને સંમત છે' એ વાક્યથી ચામુંડરાજે પોતાની સહી કરી છે. આ છેલ્લા શ્લોકમાં જે નામો આપેલાં છે તે વરુણશર્મ ગામના સ્થાનિક શ્રાવકો હોય એમ લાગે છે.

**સ્થાનપરિચય**

આ લેખમાં ૩ ગ્રામોનો ઉલ્લેખ આવેલો છે. વરુણશર્મ, લાંગણઇજ્જ અને જોનણઘ. તપાસ કરતાં આ ત્રણે ગામોનો પત્તો કડીપ્રાંતના મહેસાણાતાલુકામાં મળી આવે છે. એ તાલુકાના નકાશામાં વડસમા કરીને એક ગામ આપેલું છે તે જ આ લેખમાંનું વરુણશર્મ ગ્રામ છે. લાંગણઇજ્જ તે હાલનું લાંઘણજ છે જે આંબલીયાસણ–વીજાપુરરેલ્વેનું સ્ટેશન પણ છે. વડસમાથી એ ગામ ઉત્તર-દિશામાં છે જે લેખમાં બતાવ્યા પ્રમાણે બરાબર મળી રહે છે. જોનણઘ ગામ તે હાલનું જોરણંગ છે જેની દક્ષિણ બાજુએ વડસમાના ખેતરો આવેલાં છે. વડસમામાં અત્યારે એક સાધારણ જૈન મંદિર છે ખરું પણ તેની કશી એવી વિશેષ પ્રાચીનતા જણાતી નથી, જેથી તેના વિષે કાંઈ શોધખોળ કરી શકાય. સ્થાનિક લોકોને એ જૂના ભૂમિદાન વિગેરેની કશી જ માહિતી નથી.

# दो राजस्थानी-हिन्दी गजलें

*

संशोधनप्रेमी **मुनि श्री कान्तिसागरजी**ने भारतीय विद्यामें प्रकाशित करनेके लिये दो गजलें हमें भेजी हैं जो इसके नीचे दी जातीं हैं। ये दोनों गजलें स्थलवर्णनात्मक हैं। पहली गजलमें बंगालकी और उसमें भी उसके मुख्य स्थान मुर्शिदाबादका वर्णन है; दूसरीमें मेवाडकी राजधानी उदयपुरका वर्णन है।

इस प्रकारके स्थलोंके वर्णनकी पद्धति भारतमें बहुत प्राचीन कालसे चली आ रही है। पुराणकारोंने इसका माहात्म्यके नामसे व्यवहार किया है और जैन ग्रन्थकारोंने इसका कल्प नामसे व्यवहार किया है। काशीमाहात्म्य, प्रयागमाहात्म्य, गयामाहात्म्य, श्रीस्थलमाहात्म्य – इत्यादि नामसे सेंकडों ही स्थानोंके ऐसे माहात्म्य वर्णन पुराणोंमें लिखे हुए मिलते हैं। पुराणोंकी दृष्टि धार्मिक है इसलिये उनके वर्णनमें प्रधानतया स्थानका दैवी माहात्म्य और पावित्र्य बतलाया गया है और उसके अंगभूत जो नदी, सरोवर, देवस्थान और पूजनीय वृक्षादि हैं उनका ही विशेष वर्णन किया गया है। इस माहात्म्यवर्णनमें, कहीं कहीं कुछ प्राकृतिक वर्णन और कुछ ऐतिहासिक स्मरणका भी यथातथा उल्लेख किया हुआ मिल जाता है। जैन ग्रन्थकारोंके कल्पात्मक स्थानवर्णन भी प्रायः इसी धार्मिक दृष्टिको सामने रख कर लिखे हुए होते हैं और उनमें भी विशेषतया स्थान या तीर्थका माहात्म्य बतलाया गया होता है। परंतु साथमें उनमें कुछ ऐतिहासिक उल्लेखोंकी उपलब्धि भी अधिक परिमाणमें पाई जाती है। जिनप्रभ सूरिका **विविध तीर्थकल्प** नामका ग्रन्थ इस विषयका मुख्य उदाहरणभूत है। पुराणोंकी और कल्पग्रन्थोंकी पद्धतिका अनुसरण पिछले देशीभाषाके कवियोंने भी किया और उन्होंने भी लोकभाषामें ऐसे स्थलवर्णनात्मक और तीर्थमाहात्म्यविषयक अनेक रचनाएं कीं। इन्हीं रचनाओंके जैसी ये गजलात्मक कृतियां समझनी चाहिए। फरक इनमें इतना है कि ये कृतियां माहात्म्यकी दृष्टिसे नहीं किन्तु केवल मनोरंजन और स्थलपरिचयकी दृष्टिसे बनाई गई हैं। जैन अजैन ऐसे अनेक कवियोंकी अनेक कृतियां पुराने पुस्तक संग्रहोंमें उपलब्ध होतीं हैं।

पिछली कई शताब्दियोंसे भारतमें, मुसलमानोंका प्राबल्य बढ जानेके कारण और उनके निकट सहवासमें अधिकाधिक आनेके कारण हिन्दू लेखकोंका भी

उनकी भाषा और संस्कृतिके साथ बहुत कुछ परिचय बढ गया था और इसलिये उनमें अधिक प्रचलित ऐसे रेखता और गजल आदि पद्यबन्ध हिन्दुओंको भी बडे प्रिय लगने लगे थे। इसलिये उन्होंने भी ये कृतियां अपने पुराने ढंगके दोहा, चोपाई, छप्पय और सवैया आदि प्रचलित छन्दोंमें न बना कर रेखता और गजलकी चाल-ढालमें बनाई मालूम देती है। भाषा भी प्रायः इनकी उर्दूमिश्रित हिन्दी है। यद्यपि भाषा या साहित्यकी दृष्टिसे ये कोई उत्तम प्रकारकी रचनाएं नहीं कही जा सकतीं; तथापि लोकसाहित्य और ऐतिह्य साधनकी दृष्टिसे इनका संग्रह और संशोधन अवश्य उपयुक्त है।

नीचे दी हुई गजलोंमेंसे पहली गजलका कर्ता कोई **निहाल** नामका जैन यति है। इसने अपना और कोई परिचय नहीं दिया। इसलिये यह नहीं जाना जाता कि यह किस गच्छ या समुदायका था और कब इसने इसकी रचना की। पर गजलके वर्णनसे मालूम होता है, कि वि० सं० १७८२–९५ के बीचमें कभी इसने इस गजलको बनाया होना चाहिए। इसमें मुख्यतया बंगालके मुर्शिदाबादका वर्णन किया गया है और उस समय वहां पर नवाब **सुजासाह** राज्य कर रहा था। यह सुजासाह और कोई नहीं पर इतिहासोंमें जिसे **शुजाखान** या **शुजा-उद्-दौला** कहा गया है वही है। बंगाल प्रांतके इतिहाससे ज्ञात होता है कि शुजाखानने ई० स० १७२६ से १७३९ तक मुर्शिदाबादकी नवाबी की। यह शुजाखान, मुर्शिदाबादको वसानेवाले मुर्शिदकुलीखान – जिसका मूल नाम जाफरखान था – का दामाद था और उसके पीछे उसकी गद्दी पर यही नवाब बना था। इस गजलमें, इसके राज्यकारभारकी बडी प्रशंसा की गई है और इसके राज्यको **रामराज्य**सा लोकप्रिय बताया गया है। कवि कहता है कि – इसके राज्यमें सब लोक बडे सुखसे रह रहे हैं और वे इसे अवलीया, पीर, जींद और परदुःख हरनेवाला आदि कहते रहते हैं। इसकी रैयत दिलसे इसे यह आशीष देती रहती है कि – इसका राज्य जुगानजुग तक अटल बना रहो, यह धनदौलत और पुत्र परिवारसे वढता रहो और इसकी उम्र एक हजार वरसकी हो। एक मुसलमान नवाबके बारेमें एक हिन्दू कविका यह कथन अवश्य बडा औदार्यद्योतक है और साथमें वास्तविकताका ज्ञापक है।

इस गजलमें, बंगाल और उसकी राजधानीकी तत्कालीन परिस्थितिका अच्छा रेखाचित्र है। इसके पढनेसे पता लगता है कि उस समय मुर्शिदाबादकी आबादी और समृद्धि कैसी बढी चढी थी, लोक कैसे सुखी थे, देशका मालिक मुसलमान नवाब था, लेकिन क्या हिंदू और क्या मुसलमान—सारी प्रजा उससे कैसी संतुष्ट थी, वह अपनी रैयतको किस तरह चाहता था और किस तरह सबको समानदृष्टिसे देखता था। उसके राज्यमें न कोई दुःखी था और न कोई त्रस्त था। न कहीं चोर-लुटेरोंका डर था और न कहीं राज्यकर्मचारियोंका जुल्म था। जिनको बंगालके उस समयके इतिहासका अच्छा ज्ञान है उनको ये सब बातें अच्छी तरहसे ज्ञात हैं।

बंगालकी इस सुख-शान्ति भरी हुई दशाका परिवर्तन होना, शुजाखानकी मृत्युके साथ ही शुरू हो गया था। जो अंगरेज सौदागर अपनी कोठी डाल कर व्यापारके बहाने मुर्शिदाबादमें बैठे हुए थे उनके कुटिल कारनामे देशके और और भागोंमें बडे जोरजोरसे चल रहे थे। अपनी कुटिल चालोंसे ये देशमें चलती हुई दुर्बल नीतिका पूरा पूरा फायदा उठा रहे थे। शुजाखानके बाद उसका लडका **सर्फराजखान** उसका उत्तराधिकारी बना लेकिन उसकी शासननीति ठीक नहीं रही और उसने अपने बापके मर्जीवाले बडे आदमियोंमेंसे—जिनमें जगत्सेठ भी शामिल थे—कुछके साथ अन्यायाचरण किया। इसका परिणाम यह हुआ कि एक वर्षके भीतर ही सर्फराजखान मारा गया और उसके स्थान पर अलिवर्दिखान नामका एक सुबेदार बना—जो शुजासाहका बडा प्रियमित्र था और जिसका उत्तराधिकारी इतिहासप्रसिद्ध **शिराज-उद्-दौला** हुआ। इसी समयमें धूर्त अंगरेज मुत्सद्दी **क्लाइव** अपनी कुटिल नीतिका जाल देशमें फैला रहा था जिसके परिणाममें बंगालका वह स्वातंत्र्य और स्वराज्य सदाके लिये लुप्त हो गया। हमारे देशके इतिहासके इन गहरे घावोंकी अधिक चर्चा करनेका यहां कोई उपयुक्त अवसर नहीं है इसलिये 'इत्यलं प्रसंगेन' कह कर हम संक्षेपमें इस गजलमें कही गई बातोंका सार लिख देते हैं।

## १. बंगाल देशकी गजलका सार

सद्गुरु, शारदा और गौरीपुत्र (गणपति)को नमस्कार करके कवि बंगाल देशकी सरस गजल बनानेका उपक्रम करता हुआ कहता है कि—बंगाल एक

अव्वल दर्जेका देश है जिसमें बहुतसे नदी-नाले और जंगल रहे हुए हैं। इसके रास्ते सकडी गलियोंसे हैं। इसके आखिरमें नवलख कामरु ( आसाम ) देश है जिसमेंसे आनेका एक ही रास्ता है और बिना दस्कत लिये देशके अंदर नहीं आने दिया जाता। इस रास्तेमें बांई ओर गंगा बहती है और दाहिनी ओर ऊंचे ऊंचे पर्वत खडे हैं।

पहले राजमहल स्थान मिलता है जिसे राजा मानने बसाया था। यहां पर बहुतसे बाडी – बाग हैं और अच्छे अच्छे मंदिर और महल हैं। गुदरी, चौक और बाजार आदि देखने लायक हैं। गोलागंज जगहमें मच्छीभवन स्थान है जहां सुजासाह रहा करते हैं। पडवा नामक जगहमें हजरत कुतुबका मकान है जहां पर बडा मेला लगता है और लोग यात्राके लिये आया करते हैं। उसके बाद गौडका किला है जिसके पास गंगा बह रही है। इसका मैदान १२ कोसके घेरेमें है जिसमें बीच बीचमें कई कमठान ( मकानात आदि ) बने हुए हैं। हुसैन नामका पहले एक बादशाह हो गया है जिसने इसका कोट बनाया है – ऐसा बुजर्ग लोग जिक्र किया करते हैं। फिर मालदह नामक शहर मिलता है जो एक बडी जगह है। यहां पर तरह तरहके ऐसे कपडे बनते हैं जिनकी तारीफ करना मुश्किल है। मसरू, खार, सक्कर, अतलस, इलायची आदि बहुत चीजें यहां बिकती हैं और सौदागर माल खरीदते रहते हैं। उनके साथ दलाल भी बहुत फिरते रहते हैं।

इसी बंगला देशके बीचमें प्रसिद्ध शहर मकसूदाबाद ( मुर्शिदाबाद ) है जिसको जाफरखानने आबाद किया है। इसके पास गंगा बह रही है जिसमें स्नान करनेसे पाप दूर हो जाते हैं। इस नदीमें तरह तरहकी बनी हुई बहुत नावें चलती रहतीं हैं। इनमें कोसे, परंदे और लाल किस्मकी जो नावें हैं उनके बनानेमें खूब दाम लगते हैं। बजरे और महलगिरी नामकी नावें होतीं हैं उनमें अच्छी कारीगिरीका काम किया हुआ होता है। बादशाही जो नावें हैं उनकी तो तारीफ ही क्या की जाय। वे तो देवविमान जैसी माछ्म देती हैं।

शहरका बाजार देखो तो उसमें अठारहों वर्णके लोक रहते दिखाई देते हैं। बडी बडी कोठियां बनी हुई हैं। कई कटला, कोठ और टंकशाल आदि हैं जिनमें बडे बडे व्यापारी, शाह, सर्राफ आदि बैठे रहते हैं और वे रूपया, महोर

और दामोंकी परीक्षा करते रहते हैं। ये देश-देशावरोंकी हुंडियां लेते देते हैं। बडे बडे बजाज बनठन कर बैठे रहते हैं और खूब कपडोंका व्यापार करते हैं। ये मलमल, डोरीया, चौतार, बाफता, गढवार, जरी, जरब, मखमल, खीम-खाप, फताक आदि तरह तरहके कपडे बेचते हैं। जवहरी ( जौहरी ) लोक बैठे बैठे लाल, हीरा, चूनी, मोती, पंना, मणि आदि अनेक प्रकारका जवाहिर परखते हैं और लेते देते हैं। महाजनोंकी खूब टोलियां बनी हुई हैं और वे बडे मजेमें रहते हैं। ब्राह्मण, बनिया, क्षत्रिय और शूद्र सब जातिके लोग; तथा, गंधी, मसारी, अत्तार, सुंखडीगर, सुनार, ठठार, सोनी, सालवी, सुतार, कांदू, कागदी, कुंभार, नाई, नायता, नट्टुवा, छींपी, छापगर, पटुवा, तेली, तंबोली, तुनिया, धोबी, धनकुटे, धुनिया, माली, मलमोजे, सूचिगर, हलवाई आदि सब पेशोंके लोक अपना अपना कामधंधा करनेमें मशगुल है।

शहरमें, अच्छे अच्छे मन्दिर, मस्जीद, धर्मशाला और मिनारे आदि बडी कारीगिरीके बने हुए हैं। जोगी, जती, नाथ, अलेख, जंगम, भगत, दंडी, कन-फटे, मस्तान आदि अनेक भेखवाले इधर उधर घूमते फिरते दिखाई देते हैं।

शहरका वह भाग जो बाळूचर कहलाता है उसमें खास कर कसेराहाट देखने लायक है जिसमें लोटा, थाल, झारी, गगरी, चरी, दीवट आदि खूब अच्छे घाटवाले नाना प्रकारके वासन-वर्तन बिकते रहते हैं। वहां तांती लोक ( कपडा बुननेवाले ) भी बहुत रहते हैं जो जामे आदिका बडा कीमती कपडा बुनते हैं।

महिमापुर नामक बस्तीमें जैनधर्मका बडा मन्दिर है और जहां जगत्सेठ रहते हैं। इन सेठके दरवाजे पर सारे खलकके लोक भेंट करनेके लिये खडे रहते हैं। याचक लोक जय जय किया करते हैं और उन्हें यथायोग्य खूब दान दिया जाता है।

कासमबजार और सैदाबाद आदि बस्तीमें गुजराती लोक रहते हैं और उनके साथ ही जितने टोपीवालोंकी जातिके ( विदेशी ) लोक हैं वे रहते हैं। इन टोपीवालोंमें – आरब, आरमनी, अंगरेज, हबसी, हुरमजी, उलंदाज, सीदी, फरासीस, अलेमान, मुगल, पठान आदि सब तरहके सौदागर हैं। कंपनीकी कोठी बडी भारी बनी है और उसमें लाखों रूपये लगे हैं। ये लोक दूर दूरके

बंदरोंसे अपना अपना माल लाते हैं और यहां पर रीझा रीझा कर लोकोंको बेचते हैं। करोडों रूपयेका ये व्यापार करते हैं और यहांसे रेशमका कपडा खरीदते हैं।

बंगाली लोक भी यहां वैसे ही रहते हैं और जिनके घर घर पर बाग और बाडी होते हैं। ये लोक बहुत नियम और आचार रखते हैं पर इनके दिलमें दया नहीं होती (—बंगालियोंके लिये यह ऐसा कटाक्षमय कथन इस गजल-वालेने क्यों किया सो समझमें नहीं आता। शायद बंगाली लोग मछली बहुत खाते हैं और वे अपने घरके बाग-बगीचेके तालावमेंसे उन्हें रोज पकडते रहते हैं, जिसे देख कर, इस जैन यतिको घृणा आई हो और इसलिये बंगालियोंके दिलमें दयाका नहीं होना इसने कहा हो।)

इसके बाद शहरके उस भागका जिक्र है जहां पर बादशाही लश्कर रहता है। यह जगह दिल्लीके बाजारके जैसी गुलजार है। इसमें शेख, मुगल, पठान आदि लश्करी पेशेके लोक रहते हैं और साथ ही में ब्राह्मण, बनिये, कायस्थ आदि भी, जो इनके साथ सम्बन्ध रखते हैं वे सब बडी तादादमें बसते हैं। घुडदोडके मैदानमें घोडे दोडते रहते हैं और वहां अव्वल दरजेका गुदरीका बाजार लगता है।

इस तरह यह शहर बडा आबाद है। इसमें **सुजावर्दि महमद** शाहका राज्य है जिसका नाम सारा खलक आठों प्रहर लिये करता है। रामके जैसा इसका राज्य है और यह सब राजाओंका शिरताज जैसा माना जाता है। इसकी आज्ञा समुद्र तक मानी जाती है। इसने अपने दुश्मनोंको जेर करके अपना विकट रास्ता साफ किया है। इसके पास बडे शूर और सच्चे सिपाहियोंकी खडी फोजें रहती हैं। सिपाहियोंको अच्छा दरमाहा दिया जाता है और वे बडे ताजे बने रहते हैं। इसके राज्यकी सीमा बडी लंबी चौडी है। कहते हैं कि कोई आदमी रोज बारह कोस चलता रहे तो पूरे चार महिनेके बाद वह इसके राज्यकी हदको पार कर सकता है।

इस नवाबके रहनेके जो महल बने हुए हैं उनकी तो तारीफ ही क्या की जाय। उनके पास ही गंगा बहती है और उसके ऊपर अच्छे कोटसे घिरा हुआ बडा भारी बाग है। इस बागमें सेंकडों ही प्रकारके फूल और फलवाले

झाड-पौधे लगे हुए हैं। बीच-बीचमें पानीके बडे बडे होज बने हुए हैं। कहीं कहीं ऐन प्रकारके आईने जडे हुए हैं और उनके इर्द-गिर्द अच्छे तबक मढे हुए हैं। कहीं मजेदार तंबू तने हुए हैं।

नवाब जब कभी यहां पर आ कर बैठता है तो मानों इंद्रकीसी सभाका ठाठ लगता है। बडे बडे खान-खानान, मीर, मुगल, पठान, सेठ, साहुकार, मुत्सद्दी, हुद्देदार, चोपदार आदि खडे रहते हैं। रक्षक लोक हाथमें गोल गुर्ज ले कर खडे रहते हैं। फोज अपने हथियारोंसे सज्ज हो कर, समुद्रकी लहरोंकी तरह उमड आती है। हाथी और घोडोंकी ठट्ठ लग जाती है। किसी महत्त्वके कामका फैसला नवाब खुद अपने ही मुंहसे सुनाता है। इसके राज्यमें न कहीं तूफान और जुल्म है, न कहीं चोर-चरटेका डर है और न कहीं रास्तेमें लुट जानेका भय है। मुसाफिर रास्तेमें कहीं भी चला जाय—कहीं कोई कुछ नहीं पूछता। इस प्रकार सारी रैयत सुखी है—कोई कहीं दुःखी नहीं दिखाई देता।

नवाबके महलोंके दरवाजे पर हरहमेश नौबत बजती रहती है और याचक लोक जय-जय-कार करते रहते हैं। नवाब रोज उन याचकोंको बक्षिस दिया करता है जिसमें हाथी, घोडे, सिरपाव आदि सब तरहकी मूल्यवान वस्तुएं होती हैं। ब्राह्मण और भाट आदि भी इन याचकोंमें शामिल होते हैं।

सब जगह इसने अपनी सरहद पर सूबे भेज रखे हैं और वे सब राज्यकी मर्यादाका पालन करते हैं। इन सूबोंके नाम इस प्रकार हैं—हाजीपुर और अजीमाबाद उडीया (ओरिसा)की सरहद तरफ है। ढाका, रंगपुर, चटगांव, सिलहट, रंगामाटी, हुगली, वीरभूमि, पचेट, हिजली, विसनपुर, अकबर नगर और कोचविहार—ये सब बंगालकी हदके स्थान हैं।

इस देशमें बहुत रेशम होता है—ऐसा रेशम दूसरी किसी जगह नहीं सुना गया। अवल तरहके कपडेकी यहां पैदायश होती है। बादशाही पोशाकें यहीं बनती हैं।

नवाबका जो बाग है वह खास देखने लायक चीज है। उसमें क्यारों ओर फूल खिल रहे हैं और जोरसे पानीकी नहरें बह रही हैं।

सेठ (जगत्सेठ) माणिकचन्दजीके नामका जो विश्रामधाम है वह भी खूब अच्छा बना है। उसमें मंदिर, महल और तालाव बने हुए हैं वे – क्या रंक और क्या राव – सब हीके देखने लायक हैं।

इस तरह इस शहरकी कहां तक तारीफ की जाय। काबुल, कास्मीर, कंधार, अरब, इसफान, अंजार, मरु, मालवा, मेवात, दक्षिण, गुजरात, दिल्ली, आगरा, लाहोर, ठट्ठा, भखर, पटना आदि सब देशोंके लोकोंके थोकके थोक यहां आ कर बडे सुखसे बस रहे हैं और वे सुजावर्दि महमदको करोड वर्ष तक जीते रहनेकी आशीष दे रहे हैं।

गजलके अंतमें कवि बंगाल देशका माहात्म्य बतलाता हुआ कहता है कि – इस देशकी क्या महिमा गाई जाय? – इसमें स्वयं भागीरथी गंगा बह रही है, यहां पर समेतशिखर पहाड है जिस पर पारसनाथ प्रभु है, झाडखंडमें महादेव है, पचेट नगरमें रघुनाथ है, गंगासागर स्नानका स्थान है, और उडीसामें जगन्नाथका धाम है।

इस प्रकार बंगाल देशकी यह गजल **निहाल** नामक जतीने बनाई है। मूर्खके मनमें इसका कुछ महत्त्व नहीं हो, लेकिन पण्डित लोकोंका दिल इससे खुश होगा – ऐसी आशा रखते हुए कविने अपना कथन पूरा किया है।

*

## २. उदयपुरकी गजल

दूसरी गजल मेवाडकी राजधानी उदयपुर शहरकी है। इसका कर्ता जती **खेता** नामक है जो अपनेको खरतरगच्छका कहता है। इसने भी अपने गुरु वगैरहका कोई नामनिर्देश नहीं किया जिससे यह नहीं जाना जाता कि यह कहां और कब हुआ। मेवाडमें, इस नामका एक और कवि हो गया है जिसने सं० १७३२ में, मेवाडके वेराट गांवमें **चभारास**की रचना की थी; पर वह अपनेको लोंकागच्छके पूज्य दामोदरजीका शिष्य बतलाता है† इसलिये वह इस खरतर कवि खेतासे भिन्न ही है। संभव है कि यह भी कवि मेवाड ही का हो।

† देखो, श्रीयुत मोहनलाल दलीचंद देसाईकृत, 'जैन गूर्जर कविओ' नामक ग्रन्थ, भाग २, पृ० २८६–८७.

क्यों कि इसकी भाषामें मेवाडीकी झलक स्पष्ट दीखाई दे रही है। समय इसका ठीक तो निश्चित नहीं किया जा सकता किन्तु गजलमें जो उदयपुरके महाराणा **अमरसिंह**का वर्णन किया गया है उससे, उसीके समयमें इसकी रचना हुई होनी चाहिए यह स्वतः सिद्ध है।

उदयपुरकी गद्दी पर अमरसिंह नामके दो राणा हो गये हैं। इनमें पहला तो महाराणा प्रतापका पुत्र था जिसने सं० १६५३ से १६७६ तक राज्य किया था; और दूसरा महाराणा जयसिंहका पुत्र था जिसने सं० १७५५ से १७६७ तक राज्य किया था। इसी दूसरे महाराणा अमरसिंहके समयमें प्रस्तुत गजलकी रचना हुई होनी चाहिए। क्यों कि इसमें ढेबरके पासके **जयसमुद्र** नामक सरोवरका उल्लेख है और यह सरोवर महाराणा जयसिंहने – दूसरे अमरसिंहके पिताने – ही बनवाया था।

इस गजलमें भी, ऊपरवाली बंगाल देशकी गजल हीकी तरह, उदयपुरका स्थानिक वर्णन है, जिसका संक्षिप्त सार इस प्रकार है –

प्रारंभमें कवि एकलिंगजी और नाथदुवारेके श्रीनाथजीको नमन करता हुआ उदयपुरके गुणगान करनेमें संतजनोंसे सहायताकी प्रार्थना करता है। इसके साथ राठसेन गिरिदेव, आंबेरी उमारमण, भुवाणा भोलानाथ और रतनपुर हनुमंतको भी नमस्कार करता है।

फिर उदयपुरके सभी देव-देवताओंका स्मरण करता है जिनमें गणपति, हरसिद्धि, शारदा, हनुमंत वीर, शीतला माता और नीलकंठ आदिका समावेश होता है।

फिर दिवान याने महाराणाके दरबारका वर्णन किया गया है जिसमें राजद्वार और उसके नोबतखाना और निशान स्थानका उल्लेख है। फिर महलोंका वर्णन है जिनके जालीदार झरोखे और गोखडे बडे झांकीदार बतलाये गये हैं। महलोंके आगे बडे बडे दंतावलवाले, सावनके मेघकेसे काले और मदझरने वाले हाथी घूम रहे हैं जिनमेंसे किसीका नाम दिलसिणगार है, किसीका दलसुंदर है और किसीका अंबप्रसाद – इत्यादि है। हाथियोंके बाद घोडोंकी पायगा है जिसमें इराकी, तुरकी, कच्छी, काबूली, कंधारी आदि कई जातिके जातवान् और मूल्यवान् घोडे बंधे हुए हैं।

फिर महाराणा अमरेश याने अमरसिंहका उल्लेख है जो इन हाथी घोडों पर सवार हो कर क्रीडा आदि करनेको राजसवारीके रूपमें जाया करते हैं। इस सवारीमें राणाके साथ सब दल बल चलता है और बाग बगीचेकी सैर की जाती है। वहां पर फोजोंकी लडाई होती है, मल्लोंकी कुस्ती होती है और हाथियोंकी मारामारी होती है।

महलोंके पीछे पीछोला तालाव है जो पानीकी लहरोंसे कल्लोल करता दिखाई देता है। इसमें मोहन मन्दिर और बादर महल नामके बडे अच्छे महल बने हुए हैं। राणा नावमें बैठ कर इस तालावकी सैर किया करते हैं। तालावके पनघट पर पनिहारियां पानी भरती रहती हैं जिनके रूप और शृंगारकी वर्णना कवि बडी दिलचस्पीसे करता है। इश्की लोक इन स्त्रियोंके मुंह देखनेके लिये पाल पर आ कर बेशर्म हो कर बैठे रहते हैं। कोई स्नान करता है तो कोई पानी भरता दिखाई देता है। घननंकार वाली घंटोंकी आवाज करते हुए हाथी भी इसीमें पानी पीने आते हैं।

फिर शहरके मुख्य देवस्थानोंका उल्लेख है जिनमें कृष्णका मन्दिर, धाईका मन्दिर, शीतलनाथका मन्दिर, दिगंबर और भैरवके मन्दिर आदि मुख्य है।

बादमें बाजारका वर्णन किया गया है। यहां पर एक भट्टारककी पोसाल प्रसिद्ध है जिसमें अच्छी चित्रकारी की हुई है। हाटोंमें सबसे पहले हलवाई-योंकी दुकानोका जिक्र हैं जिनमें मीठी मिठाई बनाई जाती है। उनके पास ही गांधी लोक हैं जो अत्तर, तेल, अरगजा आदि बेचते हैं। फिर सराफ और बजाज आते हैं। उसके आगे कोटवालीका चोतरा है जहां शहरका रखवाला रहता है। उसीके पास जकातका चोतरा है जहां सब प्रकारका हांसल अदा किया जाता है। उसके पास मणिहारियोंकी हाटें हैं जिनमें ढेरकी ढेर चीजें रखी हुई रहतीं हैं। जवहरी (जौहरी) लोकोंके पास मोती, लाल, मुंगा मणि आदि सब प्रकारका कीमती माल धरा रहता है। आगे चलने पर पटवा लोक दिखाई देते हैं जो खूब लुंबे लटकाये हुए बैठे रहते हैं। इनके बाद जोडे और जीन आदि बेचनेवाले, तथा बोहरे लोक हैं जो भाले, खड्ग, तलवार, ढाल, बख्तर टोप, बरछी आदि शस्त्रास्त्र बेचा करते हैं।

इस शहरमें च्यार वर्ण और ३६ उपवर्णके लोक बसते हैं जिनमें पुरोहित, पल्लीवाल, महेसरी, ओसवाल आदि सब जातिके लोक हैं। साधक, सिद्ध, संन्यासी, जंगम, जती, जोगी आदि छहों दर्शनोंके अनुयायी यहां पर मिलते हैं। दानी लोक याचक जनोंको दान देते रहते हैं और याचक उनका जय-जय-कार करते रहते हैं। मंदिरोंमें झालर और शंखके झनकार, घंटाके घन-नंकार और तत्ता-थेईके तानारंभ सदा होते रहते हैं। व्यास लोक बैठे बैठे हरिकथा किया करते हैं जिसे श्रोता जन एकसाथ मिल कर सुनते रहते हैं।

अधिक क्या कहा जाय—जैसे मनुष्योंमें राजा मुख्य माना जाता है वैसे नगरोंमें यह शहर नायक समझा जाता है। इसमें सब प्रकारके विलास होते रहते हैं।

इसके बाद शहरके बाग बगीचोंका वर्णन है जिनमें तरह तरहके वृक्ष और पौधे लगे हुए हैं। राजा इनमें समय समय पर आनंदोपभोगके लिये जाया करता है और वहां पर बैठ कर रावत, राव और उमराव आदिकोंका मुजरा लेता है। हुका, चिलमकी लेन-देन होती है। पानबीडा और अत्तरसे मिजबानी की जाती है। पात्रजनोंका नाच होता है और गीत-गानका गुंजारव होता है। राणा रीझ कर उन्हें बक्षिस देता है। वेदपाठी पण्डित, नैयायिक, वैयाकरण और वादी जन शास्त्रोंके बारेमें अनेक तर्क-वितर्क भी करते रहते हैं। तेलंगी, कर्णाटी आदि विद्वान् भी उपस्थित होते हैं। राजाको ये सब करण, विक्रम, भोज आदि बिरुदोंसे बधाते रहते हैं। यह दीवान (राणा) इंद्रके जैसा दानी, भीमके जैसा बलवान् और अर्जुनके जैसा बाणावलि है। चित्तोड इनका मूल वतन है और सारी हिन्दु जातिके यह मोड (मुकुट) समान है।

दसहजार वाला मालवदेश इसके अधिकारमें है और इसके राज्यमें तुर्कोंका कोई प्रवेश नहीं है। सागरके जैसे इसके समुद्र (सरोवर) हैं। ढेबर गांवके पास जयसमंद नामका बडा सरोवर है जिसका पानी १२ गांवके लोक पीते हैं। देबारीका कोट बडा देखने लायक है। रिषभदेवके देवलमें चेतके महिनेमें मेला लगता है जो देखने योग्य है। इसी तरह एकलिंगजी और नवसतियांका मेला लगता है। जगह जगह पर जुदा जुदा वारोंमें (दिनोंमें) हटवाडा भरता है। चतुर्भुज, रूपजी, राणपुर आदिके बडे देवस्थान इस राज्यमें हैं। छप्पनके

पहाडोंमें कई छानी (छिपकर रहनेकी) जगह है जहां राणा अपने हिन्दुपनकी नेक रखनेके लिये चला जाया करता है। राणाका राज्य हिन्दुस्थानकी सरहद जैसा है जहां पर दुश्मनोंके छलबल रद्द किये जाते हैं। इसके राज्यमें बडे बडे गहन गिरिवर हैं तब भी भील और चौरोंका कोई जोर या डर नहीं है। रात और दिन रास्ता चलता रहता है। इसने अवघट घाटोंको सुगम बना दिये हैं। दिलका यह दरियाव जैसा है और षड्भाषाओंसे इसका बडा भाव है। समुद्रके किनारे तक इसकी कीर्ति फैली हुई है और कविजन मनमें उत्कंठाके साथ इसकी स्तुति किया करते हैं।

खरतर जती कवि **खेताने** मौजसे यह इतना कथन किया है। राणा अमर और यह उदयपुरका राज अमर रहो यही इसकी प्रार्थना है।

*

[ टिप्पणी–यह लिखनेके बाद, फार्बस गुजराती साहित्य सभा बंबईके त्रैमासिक पत्रमें उक्त मुनि श्री कांतिसागरजीने '**चित्तौडकी गजल**' छपाई है जो शायद इसी कवि खेताकी बनाई हुई है। चित्तौडकी यह गजल सं. १७४८ में, राणा जयसिंहके समय में बनाई गई थी। ]

*

# १. बंगाल देशकी गजल

*

## दूहा

श्रीसद्गुरु सारद प्रणमि, गवरी पुत्र मनाय ।
गजल बंगाला देशकी, कहु सरस बनाय ॥ १

## गजल

अवल देस **बंगाला** कि, नदीयां बहुत है नाला कि ।
सकडी गली है जहाँ जोर, जंगल खूब धिरे चहुं ओर ॥ २
नवलख कामरु इक द्वार, दस्तक विना नहि पैसार ।
बांए हाथ वहती गंग, दक्षण ओर परबत तुंग ॥ ३
देखा **राजमहिल** सुथांन, वसती करी राजा **मांन** ।
बाडी बाग है जिहां घने, आछे मेहल मंदिर बने ॥ ४
गुदरी चोक अर बाजार, **गोलागंज** है गुलजार ।
**सूजा साह** रहते जहाँ, मच्छीभवन देखा तहां ॥ ५
हजरत कुतबका मकांम, **पडवा** खूब देखा थांन ।
आवे लोक जारत करे, मेला खूब अच्छा भरे ॥ ६
किल्ला **गोड**का है खास, जाके वहै गंगा पास ।
बारा कोसका मैदान, बिच बिच खूब है कमठांन ॥ ७
बंगला बादसा **हूसैन,** तिन यह कोट कीना ऐन ।
ताकी रही कहबत तात, बुजरक लोक कहते बात ॥ ८
मोटी **मालदह**की जाय, ऐसी अडंग दूजी नांहि ।
कपडा होत जात जेतीक, कीजै सिफत कहो केतीक ॥ ९
मसरु खार सक्कर सुचंग, अतलस इलायचा बहुरंग ।
सोदागर खरीदै माल, बिच बिच फिरै बहूत दलाल ॥ १०
**बंगला** देसके दरम्यान, जाहिर सहर देखा आंन ।
जाका नांम **मकसूदाबाद, जाफरखां** किया आबाद ॥ ११
तिह तट वहै गंगा पूर, न्हाए पाप जावै दूर ।
नावां देखीये अति घणी, विध विध भांतसेती वणी ॥ १२

कोसे अर परंदे लाल, लगै खूब दमडे माल ।
बजरे महलगीरी नांम, बिचि बिचि खूब कीन्हां कांम ॥ १३
नावां बादसाही रहै, ताकी सिफत कहो कुन कहै ।
जैसै देवनुंके वास, तेसी बनी नावा खास ॥ १४
देखा सहरका बाजार, वसती वसै बरन अढार ।
कोठी बहुत कोठीवाल, कटला कोट अरु टंकसाल ॥ १५
बैठे सरस साह सराप, लेखा खूब करते आप ।
परखे मोहर रुपैया दाम, हुंडी लिखे ठांमो ठांम ॥ १६
बैठे बहुत आंन बजाज, बेचै खूब कपडा साज ।
मुलमुल डोरीया चौतार, खासे बाफते गढवार ॥ १७
बेचै जरी जरव फताक, मखमल खीमखाप सुखास ।
बैठे जवरी मणिहार, वेचै माल अरज बाजार ॥ १८
परखै लाल हीरा चुनी, मोती सरस पन्नां मणी ।
टोली माहजनांकी खूब, रहते लोक जिहां महबूब ॥ १९
बांभण वाणियै अरु सूद्र, क्षत्रीय वसै जात अछुद्र ।
गंधी पसारी अतार, सुंखडीगर सुनार ठंठार ॥ २०
सोनी सालवी सूतार, कांदू कागदी कूंभार ।
नाइ नायता नटुवा कि, छीपी छापगर पटुवा कि ॥ २१
तेली तंबोली तुनिया कि, धोबी धनकटे धूनिया कि ।
माली मलमोजे साज, सूचिगर हलवाइ वाज ॥ २२
अच्छे देहरे पोसाल, सिवकै धाम अरु ध्रमसाल ।
महजिद मुनारे मकांम, क्या क्या बने है कमठांन ॥ २३
जोगी जती नाथ अलेख, जंगम भगत नाना भेख ।
दंडी कनफटे मसतांन, रहते भेख [ भजे ] भगवांन ॥ २४
**वालूचर** कसेरा हाट, बासन बिकै बहुत सुघाट ।
लोटा थाल गगरा चरी, झारी दीवटा बहुधरी ॥ २५
तांतीलोक रहते घने, जामै वार चीवली बुणै ।
**महिमापुर** महाअबाद, जिहां जिनधरमका परसाद ॥ २६

जिहां जगतसेठजी सेठ, आवे खलक जाकी भेट ।
दीजे दांन जाके द्वार, जाचिक करै जै जै कार ॥ २७

वसती कासमा बाजार, सैदाबाद खगडा सार ।
रहते लोक गुजरातीक, टोपीवाल जेती जातीक ॥ २८

आरब आरमनी अंगरेज, हबसी हुरमजी उलंदेज ।
सीदी फरासीस अलेमांन, सोदागर मुगल पठांन ॥ २९

कोठी कुंपनीकी जोर, दमडे लगे लाख किरोर ।
क्या क्या बने है कमठान, बाडी बाग महिल मंडान ॥ ३०

ल्यावै बंदरोंकी चीझ, वेचै माल अपना रीझ ।
करते कोडका व्यापार, रेसम जिनस कपडा सार ॥ ३१

वसते लोक बंगालीक, घरघर बाग अरु बाडीक ।
करतै बहुत नियमाचार, दिलमै दया नांहि लगार ॥ ३२

सब ही नगरके सिर मोड़, देखा खूब लसकर ठौर ।
जैसा दिल्लीका बाजार, तैसा चोक है गुलजार ॥ ३३

बसै सेख मुगल पठांन, मनसबदार थांनापती थांन ।
बांभण वांणीयै सब थोक, कायस्थ............ ॥ ३४

गुदरी लगै अवलन खास, घोडे फैर कीजे रास ।
ऐसा मुलक है आबाद, .................द ॥ ३५

सुजावर्दी महमद नाम, गावे खलक आठौं जाम ।
जाका राम जैसा राज, सब ही भूपत्यों सिरताज ॥ ३६

जाकी आंन चिहुं दिसि फिरी, सागर सीम लौं हद करी ।
लीन्है विकट ........., दुसमन जेर कीन्हे खास ॥ ३७

निसदिन रहै फोजां बनी, सावंत सूर साची अनी ।
पावै दादना दरमाह, ताजे रहै बोहत सिपाह ॥ ३८

जिनकै राजकी हदमांहि, बारह कोस जो नित जाहि ।
चौथे मास पावे और, एता हद है चिहुं ओर ॥ ३९

ताके महिल है कैसेक, कीजै सिफत है जैसेक ।
जिनकै वहै गंगा ओट, उपर बने अच्छे कोट ॥ ४०

तां मध बनी आछी ठोर, देखी सुनी नाहि न और ।
फूलै फूल गुल गुलजार, विच विच करै भंवर गुंजार ॥ ४१
चहल सेतूतकी सोभा कि, देखै नैन भी लोभा कि ।
आछे भरे जलके हौज, छूटै समंदकैसी मोज ॥ ४२
अवल ऐन ऐने जडै, तिनमै तबक अच्छे मढे ।
परदेका रचोबी बने, उपर खूब तंबू तने ॥ ४३
बैठे आप आय नब्बाब, जैसे इंद्रकैसी आब ।
ठाढे खान अरु खानान, ठाढे मीर मुगल पठांन ॥ ४४
ठाढे साह साहुकार, ठाढे मुसद्दी हुद्देदार ।
ठाढें जालमी जासोल, करमै लीयै गुरजां गोल ॥ ४५
ठाढे चोपदार अनेक, ठाढे घने बांके पैक ।
ठाढी पट्टाबांधे फोज, उमडै समुदकीसी मौज ॥ ४६
ठाढे मत्त मैगल गोल, ज्यौं हिमवंतकैसे टोल ।
हैवर हीसते बहु खडे, जिनके जीन ज्यौंहार जडै ॥ ४७
श्रीमुख करै आप निबाब, आदिल आदिलहक की साब ।
नांहि तुंतीया तोफांन, नांहि जोर अर जुलम्यांन ॥ ४८
नांहि वाटमै वटपार, नांहि चोर चेटक वार ।
पंथी चलै निसदिन जांहि, कोउ बात पूछै नांहि ॥ ४९
इहविध रहै रेयत सुखी, देखा कोउ नांहि न दुखी ।
नोबत घुरे निसदिन द्वार, जाचिक करै जै जै कार ॥ ५०
बैठै करै नित बकसीस, ताकी करै कहो कुन रीस ।
बकसै मत्त मैगल वाट, ले ले जात बांभण भाट ॥ ५१
बकसैस करै घोडे घणै, गिणती जात कापै गिणै ।
बकसै जरकसी सिरपाव, रीझै देख राणां राव ॥ ५२
सूबे भेज दीन्हैं जिहां, सरैहद बादस्याही तिहां ।
हाजीपुर अजीमाबाद, उडीया देसकी मरज्याद ॥ ५३
ढाका रंगपुर चटगांव, सिल्हट रंगामाटी ठांव ।
हुगली वीरभूमी पचेट, हिजरी बिसनपुर लों ठेट ॥ ५४

**अकबनगर कोचविहार, बंगला** देसका बिसतार।
रेसम होत है इहां घणा, दूजा देसमै नहि सुणा ॥ ५५
कपडै अवलकी पैदास, पोषाख बादस्याही खास।
लहकै हांथीयांकी वेस, देखा ऊपजता इह देस ॥ ५६
श्रीनबाबजीका बाग, जागा देखवेके लाग।
**क(फ?)रहाबाद** है आबाद, देखै होत दिल खुस्याल ॥ ५७
फूले च्यमन च्यारुं ओर, पंती नहरकी भी जोर।
मंदिर महिल और तलाव, देखै रंक राजा राव ॥ ५८
अच्छा बना विसरांम धांम, **माणिकचंदजी**के नाम।
ताकी कहुं क्या तारीफ, जगह बनी अति बारीक ॥ ५९
काबिल कासमीर खंधार, आरब इसफां अंजार।
मारु मालवा मेवात, दक्षणदेश अरु गुजरात ॥ ६०
दिली आगरा लाहोर, ठट्ठा भखर पटना ठोर।
इन इन देसके सबलोक, सुखसौं बसै थोकाथोक ॥ ६१
ऐसा अवलीया जिंद पीर, पर दुख हरन गुहिर गंभीर।
जाको अटल जुग जुग राज, दिन दिन वधो सुख समाज ॥ ६२
वाधो पुत्र धन परिवार, उमर होउ वरस हजार।
रेयत देत है आसीस, जीवो **सुजावर्दि महमद** कोट वरिस ॥ ६३

## रेखता

यारो देस **बंगाला** खूब है रे जिहां वहत भागीरथी आप गंगा,
जिहां सिखर समे[त]पर नाथ पारस प्रभू झाडखंडी महादेव चंगा।
नगर पचेटमें रघुनाथका बडा न्हाण है गंगासागर सुसंगा,
देस उडीस जगनाथ अरु वा कुंडके न्हात सुध होत अंगा ॥ १

## दूहा

गजल बंगाला देसकी, भाषित जती **निहाल**।
मूरखके मन ना वसें, पंडित होत खुस्याल ॥ ६४

*

१.४.१४.

# २. उदयपुरकी गजल

## दूहा

जपूं आदि इकलिंगजी, नाथदुवारै नाथ ।
गुण उदयापुर गावतां, संतां करो सनाथ ॥ १
सघन अंब गिरिवर सघन, शिखर रमै सुरराय ।
राठसेन सुप्रसन रही, प्रथम नमंतां पाय ॥ २
आंबेरी उमयारमण, भुवांणै भोलानाथ ।
रतनपुरै हनमंत रिघु, सो सुप्रसन सनाथ ॥ ३

## गजल

समरुं देवता सगला कू, गणपति आदि दस अगला कू ।
हाजर मात हरसिद्धी कू, सारदमात वरसिद्धी कू ॥ ४
हनुमंत वीर है हाजर कू, जैसी सीतलाजी हरकू ।
नीलकंठ चाठीयां निरभीकू, ठवीय पूज मन करि ठीकू ॥ ५
जागै स्वर्ग लहै जूना कू, देखत होत दिल दूहना कू ।
पलीवालका पूजा कू, देवल ओर भी दूजा कू ॥ ६
दांनी रायका दरसन, पूज्या मन लहे परसन ।
कर दोय जोडीयां कैसा कू, आगै गुरुडजी ऐसा कू ॥ ७
श्री दीवांनका दरबार, दीसै पोल राजद्वार ।
ग्वासा उर कारखाना कू, नोबत घुरत नीसाना कू ॥ ८
आगै महिल अति उत्तंग, नवनव रावटी नवरंग ।
झांखी खूब झरोखा कू, जालीदार दिल जोखा कू ॥ ९
श्रावण मेघकै साथी कू, मद झर घूमते हाथी कू ।
दिल सिणगार दंताला कू, बीजू सार मतवाला कू ॥ १०
दलअर दलसुंदर गज्ज, लंगर लोह जडीया लज्ज ।
गाढे गव गज गंजन्, अंबप्रसाद गज अंजन् ॥ ११
पोहपलदंत है परचंड, गज गोपा लक्षित नवखंड ।
गैवर गरजतै उभा कू, श्री दीवानकी सोभा कू ॥ १२

सोवन सागती घोडा कू, सनमुख रहित स जोडा कू ।
अबलखघाट ऐराकी कू, तुरंगम उर है बाकी कू ॥ १३
तुरकी कच्छी के ताजी कू, देखत होत दिल राजी कू ।
काबल सिंधू खंधारी कू, करतै आप असावारी कू ॥ १४
है बगसीस पर बगसीस, जलधर जलध ज्यू जगदीस ।
उपम इंद्र ज्युं **अमरेस**, नमनै चरन सकल नरेस ॥ १५
रसतर सरस है रंगराग, निकलंक खाग त्याग सोभाग ।
सबजी करत बागां शैल, लख दल चढत जिसके गैल ॥ १६
कब ही मल्ल आखाढा कू, पाइक लडन है गाढा कू ।
हस्ती लडत चढि चौगान, देखत आप श्री दीवांन ॥ १७
पीछै तलाव **पीछोला** कू, करता लहिर किल्लोला कू ।
मोहन मंदर बादर महिल, अंदर खूब उजल अहल ॥ १८
माहै रहिन मगरमच्छ, कूरम कमछ दादुर कच्छ ।
सारस हंस बनका सोर, मधुरे मोरके झिंगोर ॥ १९
नरपति बैठकर नावा कू, देखत सैल दरीयावा कू ।
छकसु देखीइं छतरी कू, पलकां बीच ज्युं पुतरी कू ॥ २०
पनघट प्रकट पनिहारी कू, निरमल नीर भरि झारी कू ।
गोरी सीस करि गागर कू, चशमुं डार कै काजर कू ॥ २१
कैसा रंग है केसर कू, नीकी नथ नकवेसर कू ।
पाईक पायमै ठमकै कू, झांझर नेवरां झमके कू ॥ २२
भर सिर कुंभ बींदली भाल, चलती मस्त मदझर चाल ।
मुखसुं दूर कर चादर कू, निकस्यां चंद ज्युं बादर कू ॥ २३
अपछर रंभसी ऐसी कू, परतिख पदमनी जैसी कू ।
दंपत दीप ज्युं दामन कू, केहरलंकसी कामन कू ॥ २४
मोहन वेल मृगनैनी कू, वल्लभरूप पिक वैनी कू ।
खजन चस्म है पैनी कू, दाडमदंत सुख देंनी कू ॥ २५
क्या गुलवदन है महिरी कू, निज वस करित है सहरी कू ।
चीर रूप घाट परिवारी कू, सूरत देख बैसारी कू ॥ २६

बैठै आइ कर इसकी कू, करत है सरम नही किसकी कू ।
केइ असनांनकुं करनै कू, आवत नीर कै भरनै कू ॥ २७
घननंकार होइ घंटा कू, थननंकार होइ थटा कू ।
हस्ती डोर पटहस्ती कू, मदझर करत है मस्ती कू ॥ २८
पीवन आवते पानी कू, महावत करत है फानी कू ।
धूआ धोरसुं धत्ता कू, मैगल बहुत मदमत्ता कू ॥ २९
अस्थल मठ ध्रमसाला कू, मुनीजन जपत है माला कू ।
दीसै कृष्ण कै द्वारा कू, जप तप वेद विध सारा कू ॥ ३०
देवल धाईका दीठा कू, शीतलनाथ भी बैठा कू ।
डिगंबर देहर भेरू कू, कर तर सूरा अर डेरू कू ॥ ३१
फनि सुपास देवाला कू, पातिक दूर पै माला कू ।
देवल ओर भी अनेक, अब बाजारकी कहुं टेक ॥ ३२
परगट एक है पोसाल, भट्टारक मन धर आल ।
चिहुं दिस महि चित्रसाली कू, कुल आराससै ढाली कू ॥ ३३
हाटां प्रथम हलवाई कू, मीठी करत मिठाई कू ।
गांधी करत है गज्जा कू, अतर तेल अरगज्जा कू ॥ ३४
बहुत सराफ अरु बज्जाज, बेचै कपडा सिरताज ।
आगै चोतरा कुटवाल, करता सहिरकी रखपाल ॥ ३५
जिहां चोतरा जगात, हासल की ज्युं क्या क्या बात ।
माल्म हाट मणिहारी कू, वसनां ढेर विसतारी कू ॥ ३६
मोती लाल मणि मुंगा कू, जवहर बाब सब चंगा कू ।
पटवा बेचते आगे कू, डूंबा खूब छिब लागे कू ॥ ३७
जोडा जीनगर बैचे कू, ग्राहक आवनै खैचे कू ।
बहुरै मंडते व्यापार, बैचे कुंत खग तरवार ॥ ३८
बगतर टोप अर जीन शाल, बरछी शेल जमधर ढाल ।
छविसुं पवन जिहां छत्तीस, वरण च्यार बिसवाबीस ॥ ३९
प्रोहित न्यात पल्लीवाल, वाणीया महेसरी ओसवाल ।
छाये पवन छत्तीसे कू, दरसण षट जिहां दीसे कू ॥ ४०
साधक सिद्ध सन्यासी कू, ब्रह्मा विष्णु मठवासी कू ।
जंगम जती अरु जोगी कू, साहुकार के सत्ती कू ॥ ४१

दोलत खैराद देदै कार, जिहां तिहां होत जै जै कार ।
झालर संखके झनकार, घंटा शबद घननंकार ॥ ४२
तानारंभ तत्ता थेई कू, कीरत होत है केई कू ।
ध्वनि मृदंगके धोंकार, करते रातदिन ततकार ॥ ४३
कहते व्यास हरिकथा कू, सुरता सुनत इकसथा कू ।
वाडी बागका बणाव, भाषित सरस राखत भाव ॥ ४४

## दूहा

ज्युं नायक नरमै नृपति, सबविध पूरन आस ।
त्युं नाईक इह नगरमै, विचि सर्वत्र विलास ॥ ४५

## गजल

तो सर्वत्र है विलास, रसता खूब दरखत खास ।
केसै फूल गुलक्यारी कू, पेखत चूप तैय्यारी कू ॥ ४६
छविसुं खूब अंबराइ कू, बहु रुत रहत हे अंब छाई कू ।
तोता कोईल टहके कू, चंपा मोगरा महके कू ॥ ४७
वउलश्री जूइवेली कू, चंदन जाइ चंबेली कू ।
कहांइ केवडा करना कू, दुमप्रसाद अरु दौना कू ॥ ४८
सुयरा गुल सेवंती कू, वासै खूब वासंती कू ।
बहन रोस हे वडी कू, महिलाइत जिहां मंडी कू ॥ ४९
बंगला रावटी बागी कू, ठावी गोट मजलस ठीकू ।
कब ही खुलत है कारंज, नलकै जोरसू नारंज ॥ ५०
कमल भुरज है कैसा कू, आसन इंद्रका ऐसा कू ।
पंकत कवल पारेवानी कू, परिमल विमल है पानी कू ॥ ५१
सोभत मान ज्युं सरवर कू, तैसे सघन है तरवर कू ।
समला नाव है समर कू, निरखै रंग भर नागर कू ॥ ५२
हींदूपति अति हौसी कू, रमते रंग बहु रौसी कू ।
कब कारंज भी छूटे कू, जालम हस्ति भी जूटे कू ॥ ५३
गैवर डोर सिणगारी कू, बर्ना है खूब अंबारी कू ।
मेघाडंबर मंडाणा कू, श्री अमरेस जू राणा कू ॥ ५४
कब ही मौज कैराम्र कू, हाजर होत सौदाम्र कू ।
घूघर मालसै घोडा कू, दे मैदान फिर दोडा कू ॥ ५५

फकड कंघसे केकांण, पन्नाजडत नग पल्लांण ।
कूंदण जडत जोटरु जवाल, फाला देत वहै मृगफाल ॥ ५६
दोलत निजर कर देखे कू, लख्या कोड कै लेखे कू ।
सिंघलदीपमै धुरकू, झरतै दांतसुं मदझर कू ॥ ५७
पट झर चूवते पटा कू, गति घनघोर गजघटा कू ।
मुजरा करत माहाराजा कू, तब सनमांन दै ताजा कू ॥ ५८
रावत राव के उमराव, पावत रीझ नित सिरपाव ।
बीडा पांन दै बहुमांन, सोभा रागसुं गलतान ॥ ५९
कर ताजीम अनमी कंध, बलवंत भीमसेन गजबंध ।
महुली लेत कब ही मोज, फरहर धजर डंबर फोज ॥ ६०
हुकादारु हुसीयारी कू, ताजा तुरत तइयारी कू ।
चिलमां जडत नग चुंनी कू, दीपत देत दिल दूनी कू ॥ ६१
नगसुं जडत है नैहचा कू, खुच कारि भारि चलम खिचा कू ।
जरदा जोर सुरती कू, पीवे आप छत्रपत्ती कू ॥ ६२
क्या घनसार कस्तूरी कू, अत्तर गुलाबसुं चूरी कू ।
सूंघा अगरकी सोरंभ, लुंबत आई मधुकरलंभ ॥ ६३
चोवा अरगजा चंदन, लावत अंग फुनि लेपन ।
बांधत पाघ जरकसू पेच, किलिगी रूप शिरपर पेच ॥ ६४
नव ही राग तानादंभ, नाचत पात्र रूपै रंभ ।
धकरी आलाप सुर ततकार, मुखसुं गीन घनि उच्चार ॥ ६५
सुनकर रीझते राना कू, दारद दूर ही जाना कू ।
पाठी वेदकै पंडित, नेयाईक चावा नित ॥ ६६
वेईयाकर्ण के वादी कू, विद्या मन उनमादी कू ।
भाषै तरक षटभाषा कू, ले ले शास्त्रकी साखा कू ॥ ६७
पंचाख्यान परिपाटी कू, केई तेलिंग कर्णाटी कू ।
विक्रम भोज सम वरणाव, राजा करण जैसो राव ॥ ६८
दांनी इन्द्रसो दीवान, बलवंत भीम, अर्जुन बान ।
चावा उतन है चीतोड, महि सकल हींदू मोड ॥ ६९

दिढ दस सहस **मालव देस**, नही तुरकांणका परवेस ।
सागरराजसे समंद, नीपजे शाल साकर कंद ॥ ७०
**देबर** गांम अछै ढांग, **जयसमंद** तिहां अति सांग ।
बारे गांमकी सीवे कु, पानी होदका पीवे कु ॥ ७१
दीपत कोट **दहबारी** कु, मालमश्रेष्ठ मैसारी कु ।
रिषभदेवसै देवल्ल, मेला चेत मिलत अवल्ल ॥ ७२
इकलिंग आवतै हैला कु, मिलते नवसती मेला कु ।
बारोवार हटवाडा कु, तिहां चोधार आखाढा कु ॥ ७३
देवल रूपजी चत्रभुज, राणपुर सादडी इक रज्ज ।
छपन्न पर्वतां छांना कु, रहैतै आप जिहां राना कु ॥ ७४
**दल्लीपति**सुं याकी कु, राखन हींदू ही नाकी कु ।
**हींदूस्थान**की सरहद्द, रिपुदल कीन छलबल रद ॥ ७५
गिरवर गहन जालम जोर, चावा भील न लगै चोर ।
वहति रहत निसदिन वाट, अवघट सुगम कीने घाट ॥ ७६
दिलका जोर है दरीयाव, भाषा षटसुं है बहुभाव ।
कीरत पसरी समद्दां कंठ, कविजन धरत मन उतकंठ ॥ ७७
**खरतरजती** कवि **खेता** कु, आखै मोजसूं एता कु ।
राणा **अमर** कायमराज, लायक सुन जस मुखलाज ॥ ७८

## कलस

लायक जस मुख लाज सुनहु तारीफ सहिरकी,
गुनियन सुनके गजल निजर कर नेक मेहरकी ।
फतै जु गरुर फजर रिघु **अमरसिंह** जू राना,
**उदयापुर** जू अनूप अजब कायम कमठांना ।
वाडी तलाव गिर बाग वन चक्रवर्ति ढलतै चमर,
अनभंग जंग कीरत अमर **अमरसिंह** जुग जुग अमर ॥ ७९

---

इति **श्रीउदैपुररी गजल संपूर्ण । लिखतं पं० नेतसी पं० प्रभुदत्त-जीरे लिखी छै । पांचपदरा मध्ये । संवत १८५० जेठ सुद ७ दिने ।**

# पुस्तक परिचय

*

**श्रीजिनप्रभसूरि अने सुलतान महमद – ले० पं० लालचन्द्र भगवान गान्धी**

प्रकाशक, श्रीजिनहरिसागरसूरि–ज्ञानभंडार, लोहावट ( मारवाड )

विक्रमना १४ मा सैकानी अंतमां श्रीजिनप्रभ सूरि नामना एक समर्थ विद्वान्, ग्रन्थकार, और प्रभावशाली जैनाचार्य थई गया छे जेमणे पोताना पाण्डित्य अने चारित्र्य-तेजथी, दिल्लीपति मुस्लीम सुलतान महमद तुगलक ऊपर अपूर्व प्रभाव पाड्यो हतो अने ए सुलतान पासेथी एमणे विशिष्ट सन्मान प्राप्त करी तेनी पासेथी पोताना धर्म अने समाजना हितकर एवां केटलांक कार्यो सिद्ध कराव्यां हतां। जिनप्रभ सूरिए अला-उद्-दीननो शासनकाल पण प्रत्यक्ष जोयो हतो अने तेणे जे रीते हिन्दुओ अने जैनोनां असंख्य देवस्थानोनो ध्वंस कर्यो-कराव्यो ते पण तेमणे प्रत्यक्ष निहाळ्युं हतुं. एज अला-उद्-दीनना उत्तराधिकारीना दरबारमां ए जैन सूरिए कई रीते उत्तम सन्मान अने स्वधर्मसंरक्षण प्राप्त कर्युं तेनो विस्तृत परिचय, ए पुस्तकमां पं० लालचन्द्रजी गान्धीए ऐतिहासिक प्रमाणोना ऊहापोह साथे, सुन्दर रीते आलेख्यो छे. जिनप्रभ सूरिना ए परिचयमां, पंडितजीए, खुद ए आचार्यनी पोतानी कृतियोमांथी तेम ज एमना शिष्य अने बीजा तेवा उत्तरकालीन ग्रन्थकारोना उल्लेखोमांथी, एमना परिचायक जे जे प्रमाणो अने अवतरणो मळी आवे छे ते बधांनो सारो उपयोग कर्यो छे अने ए सर्वने आधारे ए महान् आचार्यना चरित्रनुं उत्तम दिग्दर्शन कराव्युं छे. अल्बत्त चरित्रमां अनेक चमत्कारिक घटनाओनुं पण केटलुंक संमिश्रण रहेलुं छे जे विशुद्ध इतिहासनी दृष्टिए वास्तविक न कही शकाय. पण ए तो ए वखतना ग्रन्थकारोए जे कांई लखी राख्युं छे तेना ज सार अने आधार रूपे लखवामां आवेलुं होवाथी, तेनी सारासारतानी योग्य कल्पना वाचकोए ज करी लेवानी रहे छे. पंडितजीनी खास शैली ए छे के **'नामूलं लिख्यते किंचित्'** जे दरेक संशोधनप्रेमी अने इतिहास-रसिक जनने ध्यानमां राखवा जेवी छे.

– जि. वि.